श्रीराजेन्द्रसूरि-जैनग्रन्थमाला-पुष्प २८





पं० श्री जिनहर्षगणि रचित—

# श्री गुणानुराग-कुलक।

व्याख्यानवाचस्पति

मुनिराज श्री यतीन्द्रविजयजी-रचित-

संस्कृत-छाया, शब्दार्थ, भावार्थ और

विस्तृतहिन्दी-विवेचन सहित।

प्रकाशक—

शा. भीमाजी छगनलाल-वीसा पोरवाड.

मु० सियाना ( मारवाड )

| | | |
|---|---|---|
| श्री वीर सं २४५४<br>श्री राजेन्द्रसूरि सं २२ | द्वितीय<br>संस्करण<br>५०० | श्री वि० सं० १९८५<br>सन् १९२८ इस्वी |

मूल्य २) रुपया

# गुरुपदकज-प्रेमोपहार-

यच्छायास्वपि शीतलासु रिपवः संस्थाय शान्तिङ्गता—
स्ते भव्या इह शर्मभाज अभवन्नाश्रित्य यस्याश्रयम् ।
यस्यालौकिकशक्तिभारवशतश्चिन्तामणिः सत्रपोऽ—
भूत्तस्मै सततं नमो भवतु मे राजेन्द्रसूर्यङ्घ्रये ॥ १ ॥

—जिनकी सुशीतल ( ठंडी ) छाया में बैठकर धर्मद्वेषी भी शान्ति को प्राप्त हुए, जिनका आश्रय लेकर अनेक भव्योंने अपनी आत्मा का कल्याण किया, और जिनकी अलौकिक शक्ति के वश से चिन्तामणि-रत्न भी लज्जित हुआ; उन श्री राजेन्द्रसूरिजी के चरण-युगलों को मेरा सदा नमस्कार हो ।

यज्ज्ञानांशुसमूहदीप्तिवशतो नष्टञ्च मिथ्यातमो,
दीप्त्या यन्नखरस्य भानुरथ वै चन्द्रस्तथा शङ्कितः ।
यद्भीत्या गतवांस्तु भानुरथ खं वार्धिङ्गतश्चन्द्रमा—
स्तस्मै मे सततं नमोऽस्तुविधिवद् राजेन्द्रसूर्यङ्घ्रये ॥ २ ॥

—जिनके ज्ञानपुञ्ज के तेजःप्रभाव से मिथ्यान्धकार नष्ट हुआ, जिनकी नखद्युति से सूर्य तथा चन्द्र शङ्कित हुए और जिस नख-द्युति से भयभीत होकर सूर्यने आकाश का, तथा चन्द्रमाने समुद्र का आश्रय लिया. उन श्रीराजेन्द्रसूरिजी के चरण-युगल को विधि पूर्वक मेरा सदा नमस्कार हो ।

जैनाभाससुवक्त्ररन्ध्रनिसृताऽसद्भापणार्चिष्षु च,
भस्मीभूतजनाश्च येन वहुधा शान्त्या सदा रक्षिताः ।
शान्त्या पूर्णतया हि ते च कृपया तत्त्वामृतैर्जीविता—
स्तस्मै मे भवतान्नमः प्रतिदिनं राजेन्द्रसूर्यङ्घ्रये ॥ ३ ॥

—जिन्होंने जैनाभासों के मुखकुहर से निकली हुई असद्वचन-रूप ज्वालाओं में भस्म होते हुए अनेक भव्य-प्राणियों की रक्षा की और उनको तत्वश्रद्धारूप अमृत से जीवित किये; श्री राजेन्द्रसूरिजी के चरण-युगलों को हमारा प्रतिदिन नमस्कार हो ।




**पाठक महानुभावो !—**

संसार में वास्तविक आदर्श–पवित्रात्मा बनने के लिये किन किन शिष्ट–गुणो की आवश्यकता है, और किन पाशविक दुर्गुणो को छोडकर, मनुष्य आदर्श बन जाता है ? इस विषय को स्पष्ट, सरस और सरलता से समझाने के लिये आज यह हिन्दी पुस्तक आपके कर–कमलो में उपस्थित होता है ।

" मनुष्य, मनुष्य तभी से बनता है जब वह दुष्ट–विचार, और कुव्यसनो से अलग हो कर, अपने जीवन की वास्तविक न्याय–परायणता को खोजने का प्रयत्न करने लगता है "

" मनुष्य योग्य, गुणसपन्न और अखडानन्दी तभी बनता है जब वह गुणानुराग का शरण ( आश्रय ) लेता है । ससार में हरएक मनुष्य की उत्क्रान्ति ( उच्चदशा ) गुणानुराग की सुन्दर और श्लाघनीय भूमिका में प्रवेश करने से ही होती है ।"

" यह सिद्धान्त सभी को अपने निर्दोष हृदय में अंकित कर लेना चाहिये कि– मनुष्य ही शक्ति, ज्ञान और प्रेम का स्थूल रूप है और अपने भले बुरे विचारो का स्वामी है । वह अपनी उन्नतावस्था की व्यवस्था का स्वतन्त्र अधिकारी है। उसकी निर्बलता या सबलता शुद्धता या अशुद्धता का जुम्मेवार वह खुद है, दूसरा कोई नहीं । उसको वही बदल सकता है, न कि कोई दूसरा । सुख और दु ख उसीने उत्पन्न किये है और वही उनका भोक्ता, या हटानेवाला है । "

" बुराई का प्रतीकार ( हटाने का उपाय ) बुराई नहीं है किन्तु बुराई भलाई से जीती ( हटाई ) जाती है। अतएव हर-एक मनुष्य के साथ तुम उतनी ही भलाई करो जितनी कि तुम्हारे साथ बुराई की जाती हो। "

बस, इन्हीं परमर्षी कृत महान् सिद्धान्तों का समर्थन ( विवेचन ) करनेवाला और उनकी असली वस्तु-स्थिति बत-लानेवाला यह ग्रन्थ है। इसके मूल ग्रंथकार श्रीसोमसुन्दरसूरिजी महाराज के सुशिष्य पं० **श्रीजिनहर्षगणि** माने जाते हैं। उन्होंने इसको प्राकृतभाषामय आर्या छन्दों में रचा है जो अति सरल, सरस और बोधप्रद है।

इसी २८ गाथामय लघु-ग्रन्थ का यह विस्तृत हिन्दी-विवेचन है। इसमें प्रथम मूल गाथा, उसकी संस्कृत-छाया, बाद उसका शब्दार्थ, भावार्थ और विस्तृत-विवेचन रक्खा गया है। विवेचन में मूल ग्रन्थकार के आशय को अनेक युक्ति प्रमाणों से सरल, सरस और रोचक बनाया गया है।

मूल-ग्रन्थ और विस्तृत-विवेचन में किन किन विषयों का समावेश किया गया है, यह इसके प्रारंभ में दिये हुए विषय-निदर्शन को बांचकर जान लेना चाहिये। हमें पूर्ण विश्वास है कि संसार में चाहे जैसा निर्गुणी मनुष्य क्यों न हो, पर वह एक बार इस विवेचन को बांचकर सद्गुणी भलें न बने, परन्तु उसको अपनी भूलों के लिये हार्दिक पश्चात्ताप तो अवश्य ही होगा और पश्चात्ताप के वजह से एक दिन वह सद्गुणी बनने का प्रयत्न करते देख पडेगा।

इसकी पहली आवृत्ति संवत् १९७४ में **शा मोती दलाजी पोरवाड** बागरावाले के तरफ से छप चुकी है जो प्रकाशित होते ही हाथोहाथ चली गई। यह इसका द्वितीय सं-

स्करण है जो सुधारे वधारे के साथ प्रकाशित है। इसको जैनाचार्य **श्रीमद् विजयराजेन्द्रसूरीश्वरजी** महाराज के परम-श्रद्धालु **सीयाणा** ( मारवाड ) निवासी **शा भीमाजी छगनलाल जैन पोरवाडने** खास वितरण करने (भेट देने) के लिये छपवाया है, अतः उन्हों को इस उदारता और ज्ञानभक्ति के लिये हार्दिक धन्यवाद दिया जाता है। ॐ शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!!

| | |
|---|---|
| विक्रम-सवत् १९८५ | **मुनिश्री यतीन्द्रविजय।** |
| प्रथम श्रावण सुदि ५ | मु० **थराद** (उत्तर-गुजरात) |

---

## पत्र-सम्पादक, और विद्वानों की सम्मतियाँ--

( १ ) गुणानुराग-कुलकम्—इसका आकार मध्यम, पृष्ठ-सख्या ३८६ है। टाइप नविक जैन ढग का है। छपाई और कागज अच्छा है, जिल्दनधी है। इस पुस्तक में श्रीजिनहर्षगणी निर्मित २८ आर्यावृत्त प्राकृत-भाषा में हैं। परन्तु मुनिराज श्रीयतीन्द्रविजयजीने उसका विस्तृत विवेचन करके ग्रन्थ का आयतन मूल से कई गुना वढा दिया है। मुनीवरजी ने प्राकृत गाथाओं की संस्कृत-छाया, उसका शब्दार्थ, और भावार्थ भी लिख दिया है। आपका 'विवेचन' नहुत सुन्दर और शिक्षादायक है। **सरस्वती,** पूर्णसख्या २१२, अगस्त सन १९१७

( २ ) गुणानुरागकुलक-प्राकृत ग्रन्थ के विस्तृत हिन्दी विवेचन को आद्योपान्त मनन करने से मुझे इतनी शान्ति उत्पन्न हुई कि जिसे लेखिनी के द्वारा प्रगट नहीं की जा सक्ती। विवेचन की हिन्दी सरल होने से आवाल-वृद्ध

सभी के समझ में आ सकती है। दर असल में हिन्दी-संसार जिस चीज को चाहता था, इसने उसकी कमीको पूर्ण की है।

ता० १७-५-१६ } पं० शास्त्री-पन्नालाल नागर
मु० रतलाम ( मालवा )

( ३ ) × × × विवेचन क्या है ? मानो सद्गुणों का खजाना है। देखने मात्र से इसकी विशालता, सुन्दरता और शुद्धता पर मुग्ध हुए विना नहीं रहा जाता। इसको एक वार वांचने से आत्मा में शान्ति का श्रोत वहने लगता है और दोष-दृष्टि कोशों दूर भग जाती है।

संवत् १९८० } पं० दुर्लभराम शास्त्री।
आसोज सुदि ७ } मु० झाबुवा ( मालवा )

( ४ ) + + + पुस्तक का आयतन जितना मनो-रंजक है उससे भी अधिक इसका विवेचन चित्त को शान्ति पहुंचानेवाला है। अवगुण-दृष्टिरूप रोगों को निर्मूल करने के लिये यह पुस्तक एक प्रकार की रामबाण औषधी के सदृश है। इसका जितना वर्णन किया जाय उतना ही कम है।

मु० बनारस सीटी } पं० शिवदत्त, एफ. ए.
ता० २७-५-२०

( ५ ) + + + + + आपका सुन्दर विवेचन किस व्यक्तिगत दोष-दृष्टि को छोडने के लिये प्रेरित नहीं करता। मुझे विश्वास है कि इस हृदयानन्दी विवेचन को वांचनेवाला

मनुष्य अपनी पाशविक-वृत्तियों के लिये एक वार अवश्य लाचार होगा और अपनी दोपी आत्मा को निन्देगा।

संवत् १९८१ | साहित्याचार्य-पं० मथुराप्रसाद-दीक्षित।
चैत्र सुदि २ | मु० रतलाम ( माळवा )

( ६ ) गुणानुरागकुलकम् । अशेषसुधीजनमनोरञ्जनाय पटीयासं नीतिमयाऽमृतरसस्पन्दिनममुमवलोकमवलोकमसशयमयमसीमोपकारी भविता समेषा सर्वथा निरवद्योऽयमिति सम्मनुते । व्याकरणतीर्थभूपण-मैथिलो व्रजनानामिश्रः ।

स० १९८५, प्र. श्रा. कृष्णा ५, | मु० धगजरी ( दरभंगा )

The book entitled "गुणानुरागकुलक" amply justifies the name which the learned and well-known author has given to it Sweet, lucid and entertaining, it may satisfy the appetite of the young and old alike The author has spared no pains to make the book rich with matter instructive and illustrative

25-7-1928 | S M Kikani
Tharad-Junagadh



# विषय-निदर्शन.




पूज्यपाद-प्रात स्मरणीय-व्याख्यानवाचस्पति-

श्रीमान् मुनिराज श्री श्री श्री १००८

श्रीयतीन्द्रविजयजी महाराज की

## आदर्श-जीवन-चर्या.

—⁂—

जिन मानुषों की कीर्त्ति का गौरव अतीव अपार है,
निःस्वार्थ जिनका कार्य इस ससार का उपकार है।
उपदेश जिनके शान्तिकारक है निवारक शोक के,
अनुरक्त उन पर क्यों न हों जो है हितैषी लोक के ॥१॥

### जन्म परिचय—

आप प्रतिभासम्पन्न, विचारदक्ष, जैनागम-रहस्यज्ञ और शान्तस्वभाव जैन-मुनि है। आपके व्याख्यान इतने रोचक होते है जिन्हें केवल जैन ही नहीं, जैनेतर लोग भी बडे उत्साह से सुनते है और हार्दिक प्रसन्नता प्रगट करते है। इसीसे आप विद्वानों के द्वारा 'व्याख्यान-वाचस्पति' की उपाधि से सुशोभित किये गये है।

आपका जन्म बुंदेलखंड की प्रसिद्ध राजधानी 'धव-

लपुरे ' में विक्रम संवत् १९४० कार्त्तिक शुक्ला २ के दिन जाइसवाल (ओसवाले) जैन कुलावतंसक काश्यपगोत्रीय रायसाहब सेठ ऋजलालजी की गृहपत्नी चम्पाकुँवर की कूँख से हुआ था। गृहस्थावस्था का नाम आपका रामरत्न था। आपके बडे भाई दुलीचन्द्र, तथा छोटे भाई किशोरीलाल थे, और बडी बहिन गङ्गाकुँवर, तथा छोटी बहिन रमाकुँवर थी। सं० १९५४ आषाढ वदि २ सोमवार के दिन खाचरोद ( मालवा ) में आपने जैनाचार्य श्रीमद् विजयराजेन्द्रसूरीश्वरजी महाराज के पास लघु दीक्षा, और सं० १९५५ माहसुदि ५ गुरुवार के दिन आहोर ( मार-

---

१ गवालियर से उत्तर १८ मील चंबलनदी के बांये किनारे पर यह कसबा बसा हुआ है। इसको तुअर के घराने के राजा धोलनदेवने बसाया है। अकबर की अमलदारी में यह आगरे के सुबे की तरफ था और मोहबतखां वगैरह यहाँ हाकमी करते थे। सं० १८३९ में यह सिंधिया के कबजे में हुआ, फिर अंग्रेजों के कबजे में हुआ। अंग्रेजोंने खेरातासिंह को गोहद के बदले में दे दिया। इसका दूसरा नाम ' धोलपुर ' है। यह देशी राज्य की राजधानी है और इस के नीचे ६६६ गाँव है।

२ ओसवालजाति होने पर भी जाइसवाल गाँव के अधिवासी होने से आप जाइसवाल कहलाये।

३ आप दिगम्बर जैनशास्त्रों के अच्छे ज्ञाता, श्रद्धालु और व्याख्याता थे। आप हमेशा शाम को ८ बजे से ९॥ तक दिगम्बर भाई बहिनों को शास्त्र वांच कर सुनाते थे, इसीसे दिगम्बर जैनो के तरफ से आपको राइसाहब ( भाईजी ) की उपाधि मिली थी।

वाड ) में बृहद्दीचा (बडीदीचा) ली। दीचा के समय आपका नाम यतीन्द्रविजय रक्खा गया।

## चातुर्मास—

दीचा के अनन्तर सं० १९५४ रतलाम, १९५५ आहोर, १९५६ शिवगज, १९५७ सियाना, १९५८ आहोर, १९५९ जालोर, १९६० सूरत–सिटी, १९६१ कुकसी, १९६२ खाच-रोद, १९६३ वडनगर, एवं दश चातुर्मास आपने अपने गुरु–महाराज के साथ ही करके गुरुसेवा के साथ साथ व्याक-रण, काव्य, कोश, न्याय, आदि ग्रन्थों का अभ्यास किया और शेषकाल में भी साथ ही रहकर शत्रुञ्जय, गिरनार, केशरिया, अर्बुदाचल, आदि प्राचीन जैनतीर्थों की यात्रा करके अपनी आत्मा को पवित्र की।

संवत् १९६४ रतलाम, १९६८ रतलाम, १९६९ वागरा, १९७० आहोर; ये चार चातुर्मास आपने शान्तमूर्त्ति उपाध्या-यजी श्रीमान् मोहनविजयजी महाराज के साथ में, और सं० १९६५ रतलाम, १९६६ रतलाम, १९७१ जावरा, १९७२ खाचरोद, १९७८ रतलाम, ये पांच चातुर्मास आपने साहित्य-

---

१ जन्म सानूजा ( मारवाड ) स० १९२२ भाद्रवावदि २ गुरुवार। पिता वद्रीचद, माता–लक्ष्मीवाई और जन्मनाम–मोहन, ज्ञाति–राजगुरु ब्राह्मण पुरोहित। दीक्षा–जावरा ( मालवा ) स० १९३३ माहसुदि २ गुरुवार। वडीदीक्षा–कुकसी ( नीमार ) स० १९३९ मगसिर वदि २ सोमवार। पन्यासपद शिवगज ( राज-पुताना ) स० १९५९ फाल्गुनसुदि २। उपाध्यायपद–राणापुर ( मालवा ) स० १९६६ पोषसुदि ८ बुधवार, और स्वर्गवास कुकसी ( नीमार ) में स० १९७७ पौषसुदि ३ बुधवार।

प्रेमी विद्याभूषण श्रीमद्दीपविजयजी ( आचार्य-श्रीमद्विजय भूपेन्द्रसूरिजी ) महाराज के साथ में किये। इन चातुर्मासों में प्रायः श्रीअभिधान-राजेन्द्र नामक प्राकृत महाकोश का संशोधन किया और इसी कारण एक ही गाँव में चातुर्मास पर भी चातुर्मास करना पडा।

संवत् १९६७ मन्दसोर, १९७३ आहोर, १९७४ सियाना, १९७५ भीनमाल, १९७६ बागरा, १९७७ बागरा, १९७९ निम्बाहेड़ा, १९८० रतलाम, १९८१ बाग, (नीमार), १९८२ कुकसी, १९८३ आकोली, और संवत १९८४ गुडा-बालोतरा; ये बारह चातुर्मास आपने स्वतंत्र किये और इनमें आपने स्व-उपदेशबल से श्रावक श्राविकाओं को उपदेश दे करके सामाजिक और धार्मिक समुन्नति के अनेक कार्य कराये।

## मारवाड़देशीय-विहारस्थल—

भीनमाल, खानपुर, भङ्करी, तुआव, बोरटा, मोदरा, धाणसा, रेवतड़ा, पांथेडी, मेंगलवा, भाँडवा-महावीर, सूराणा, सायला, गोल, मांडवला, रमणीया, मांकलेसर, सवानागढ, जसोल, नाकोड़ा-पार्श्वनाथ, बालोतरा, जालोर, थानपुर, साधू, नून, बाकरा, आकोली, बागरा, डूंडसी, सियाना, काणोदर, रायपुरिया, देलंदर, कालिन्द्री, सनवाड़, सिरोडी, मेडा, मीरपुर, सन्दरुट, अनादरा, आबुतीर्थ, खराड़ी, नीतोरा, नांदिया, रोहिडा, धनारी, भावली, अजारी, पिंडवाड़ा, बामनवाड़, ऊंदरा, वीरवाड़ा, सानवाड़ा, सिरोही, गोयली, ऊड, पाड़ीव, जावाल, वलदुट, मंडवारिया, भूतगाँव, मणोरा, लास, भेव, मलाध्र, हरजी, सवरछा, बूडतरा, थांवला, भेंसवाड़ा, लेटा, वाधनवाडी, गोधन, सकराणा, सांबूजा, आहोर, चरली, दयालपुरा, गुडाबालोतरा, अगवरी, वेदाणा, उमेदगढ, तखत-

गढ, सेदरिया, पावटा, आलावो, रोवाडो, लखमावो, मारुंदो, कोरटो, जोगापुरो पोपालियो, उतमण, जोयलो, फतापुरो, पालरी, शिवगंज, ऊदरी, सुमेरपुर, एरनपुर, बीलपुर, बीजापुर, बाली, खिमेल, रानी, राणीस्टेशन, वरकाणा, नाडोल, नाडलाई, खिमाडा, खुलाला, मुडारा, सादडी, राणापुर, घाणेराव, देसुरी, सेवाडी, रातामहावीर, नाडा, बेडा; इत्यादि ।

## मेवाडदेशीय–विहार स्थल—

भीलवाडा, पडायली, गडनोर ( चार भुजा ) राजमगर, कांकरोली नाथद्वारा, देलवाडा, भानपुरा, सायरा, ढोल, गोगुंदा ( मोटागांव ), थोडगाम, उदयपुर, वानेर, कपासण, भदेर, करेडा–पार्श्वनाथ, निम्बाहेडा, सतखंडा, चितौड, टींडी, परसाद, धुलेवा ( केशरियाजी ), देंवलगॉव, खेरवाकेम्प, रामपुरा, डूंगरपुर, आन्तरी, धूमडिया, गलियाकोट, ऑंजना, चोरी, गढी, परतापोल, तलवाडिया, वांसवाडा, खांडु, वाजना, सहुगढ, इत्यादि ।

## मालवदेशीय–विहार स्थल—

नयागॉव, जावद, पीपलिया, मणासा, कुकडेसर, नारायणगढ, नीमच, नीमचकेम्प, पीपल्या, जामनिया, मल्हारगढ, थडोद, वही–पार्श्वनाथ, सजीत, सितामऊ, धाडियाखेडी, मन्दसोर, अमरानद, फतेगढ, एलची, रेलदलोदा, कचनारा, ढोढर, इगणोद, रोजाणा, मामटखेडा, नरडिया, गुणदी, जावरा, चरडावदा, सरसी, धिनोदा, खाचरोद, सेमलिया, बांगरोद, नामली, सैलाना, रतलाम, घराड, नीलपाख, रूनीझा, पचलाना, मडावदा, धानासुता, खरसोद, चीरोला, मकरावन, उज्जैन, मक्षीपार्श्वनाथ, वडनगर, अमला,

चदनावर, राजोद, खवासा, कडोद, कानून, धामणदा, देशाई, लेडगाँव, राजगढ, सरदारपुर, धार, मांडवगढ, भकणावदा, पटलावद, किसनगढ, थांदला, रंगपुरा, झाबुवा, राणापुर, कुन्दनपुर, गमलां, वोरी, पारां, पीथनपुर, छडावद, मोहन-खेडातीर्थ, रींगनोद, भोपावरतीर्थ, टांडा, बाग, घोडा, रामपुर, कुकसी, नीसरपुर, तालनपुर, नानपुर, खटाली, आलीराजपुर, छोटा उदयपुर, इत्यादि ।

## गुजरात-काठियावाड के विहार स्थल-

दाहोद, वलूंदी, पीपलोद, ओरवाडा, गोधरा, डुवा, टिम्बारोड, सेवालिया, अंगाडी, ठासरा, डाकौर, उमरेठ, भालेज, वोरियावी, वरताल, मेलाय, सोजीत्रा, ईसरवाडा, वरसडा, वटामण, वोरु, वोलाद, पीपली, आमली, धोलेरा-बंदर, एवदपर, वेलावदर, रतनपर, वला, (वल्लभी) चमारडी, करदेज, वरतेज, भावनगर, अख-वाडा, गोघाबंदर, तणसा, त्रापज, तलाजा-तीर्थ, देवली, ठासेज, पालीताणा, सिद्धाचल, घेटी, परवडी, चारोडिया, मोटा लीलिया, अमरेली, मोटा-आकडिया, कुकावाव, चूडा, राणपर, वडाल, जूनागढ, गिरनारजी, जेतपुर, गोमटा, गोंडल, वीलियारुं, रीवडा, कोठारियुं, राज-कोट, खोराणा, सिंधावदर, वांकानेर, जाली, लूणसर (री) दाधोडियुं, सरा, कोंढ; जीवा, ध्रांगध्रा, गाला, धरमठ, देह-गाँव, ओडुं, झींझवाडा, धामा, आदरियाणा, शंखेश्वर, मुजपर, हारिजरोड, जमणपर, अडिया, कूणघेर, पाटण सागोडिया, कल्याणा, मेत्राणा, सिद्धपुर, समोडा, लूणवा, वीठोडी, कोदराम, चाणशूल, डभोडा, वरठा, तारंगातीर्थ, टेना, भालुसणा, ऊमरी, नागरमोरिया, दांता-भवानगढ,

कुम्भारिया, अम्बाजी, वीरमगाम, मोयणी, खंभात, सूरत, रादेर, गायरा, सीमचोकी, बोढाण, सोलवण, भगडिया-तीर्थ, डमोई, इत्यादि ।

## ग्रन्थमाला—

संवत् १९७८ से आपने श्रीराजेन्द्रसूरि-जैनग्रन्थ माला नामकी ग्रन्थमाला प्रकाशित करना आरम्भ ( शुरू ) की । इस ग्रन्थमाला के अब तक—१ श्रीकर्मबोध-प्रभाकर, २ राइदेवसिय-प्रतिक्रमण, ३ जन्ममरण-सूतकानिर्णय, ४ स्त्रीशिक्षण-हिन्दी. ५ श्रीपंचप्रतिक्रमण (फुटनोटसहित), ६ राजेन्द्रसूरिगुणाष्टक-संग्रह, ७ राइदेवसियपडिक्कमण ( बडे अक्षर ), ८ पीतपटाग्रह-मीमांसा और निक्षेपनिबन्ध, ९ संक्षिप्त-जीवनचरित ( श्रीधनचन्द्रसूरिजी का ), १० अष्टप्रकारीपूजा ( श्रीराजेन्द्रसूरिजी की ), ११ जीव भेद-निरूपण-हिन्दी, १२ सप्तव्यसन-परिहार, १३ सविधि-साधुपंचप्रतिक्रमणसूत्राणि, १४ श्री जैनरहस्यम्, १५ जिनेन्द्रगुणगानलहरी, १६ जिनगुणमजूषा ( चतुर्थ-भाग ), १७ उमेद अनुभव ( दूसरा, तीसरा संस्करण ), १८ जैनर्षिपटनिर्णय, १९ एकसो आठ बोल का थोकडा, २० जैनसुबोध ( प्रथम-भाग ), २१ अध्ययनचतुष्टय ( दशवैकालिकसूत्र के शुरु के चार अध्ययन शब्दार्थ-भावार्थ सह ), २२ रत्नाकरपचीसी, ( शब्दार्थ-भावार्थ सह ), २३ श्रीमोहनजीवनादर्श, २४ नवपदपूजा ( श्रीराजेन्द्रसूरिजीकृत ), २५श्रीगुरुदेवभजनमाला, २६ देववन्दनमाला (तीसरी आवृत्ति) २७ गुहली-विलास (द्वितीय-भाग), २८ श्रीगुणानुरागकुलकम्-( विस्तृत-विवेचन, शब्दार्थ-भावार्थ और संस्कृत छाया सहित ), २९ श्रीयतीन्द्रसेवाफलसुधापान, ३० श्रीगुरुदेव-

गुण-तरंगिणी, ३१ श्री यतीन्द्रविहारादर्श; ये इकतीस पुष्प प्रकाशित हो चुके हैं। इसके सभी पुष्प प्रायः मुफ़्त में वितरण किये जाते हैं और प्रत्येक पुष्प अतिसुन्दर शुद्धता पूर्वक प्रकाशित होता है।

**ग्रन्थरचना—**

आप संस्कृत-प्राकृत भाषा के ज्ञाता होने पर भी हिन्दी के अच्छे सुलेखक हैं। आपके रचित सरस और भावपूर्ण हिन्दी-ग्रन्थों ने अच्छी कदर पाई है। उनकी सरस्वती, माधुरी आदि हिन्दी पत्रिकाओं के सम्पादकों ने मुक्त-कंठ से प्रशंसा की है। आपके रचित हिन्दी-ग्रन्थों की सूची इस प्रकार है—

१ **तीनस्तुति की प्राचीनता**—यह फुलिस्केप् १६ पेजी साइज में एक फार्म की किताब है, जो संवत् १९६३ में श्रीश्वेताम्बराभ्युदयराजेन्द्रजैनलायब्रेरी जावरा के तरफ से छपी है। इस में जैनागमों के और ऐतिहासिक प्रमाण देकर तीनस्तुति की प्राचीनता सिद्ध की गई है। पुस्तक छोटी होने पर भी बडे महत्त्व की है॥

२ **भावनास्वरूप**—आकार सुपररॉयल १६ पेजी, पृष्ठ-संख्या १६ हैं। मूल्य एक आना है। यह सं० १९६५ में श्रीजैनप्रभाकर प्रिन्टिंग प्रेस-रतलाम में अभिधान-राजेन्द्र-कार्यालय की ओर से छपी है। यह अनित्यादि बारह भावनाओं का अत्यल्प-स्वरूप जानने के लिये अच्छे वैराग्य-रस की पोषक है।

३ **गौतम-पृच्छा**—आकार डेमी १२ पेजी, पृष्ठ-संख्या २४ हैं। मूल्य दो आना है। सं० १९७१ में जैन-प्रभाकर प्रेस-रतलाम में श्रीसौधर्मबृहत्तपागच्छीय-जैनसंघ

रतलामवालों के तरफ से मुद्रित। किसी प्राचीन जैनाचार्य कृत ६४ प्राकृत गाथा मय 'गोयमपुच्छा' नामक छोटा सा ग्रन्थ है। उसी के मूल-मात्र का यह हिन्दी-अनुवाद है। संसार में कोई राजा है तो कोई रंक, कोई सुखी है तो कोई दुःखी, कोई काणा है तो कोई अंधा, कोई लूला है तो कोई कूनडा और कोई बहिरा है तो कोई मूक। यह सब किन किन कर्मों से उदयागत है। इस बात को समझने के लिये यह पुस्तक अत्यन्त उपयोगी है। इसकी प्रथमावृत्ति में १०००, द्वितीयावृत्ति में ४००० जासेलगढ के रहनेवाले सेठ सरूपचन्द हकमाजी के तरफ से और तीसरी आवृत्ति में १००० कोपी रतलाम सघ के तरफ से छप चुकी है, इसी से इसकी उपयोगिता का अनुमान किया जा सकता है।

४ श्रीनाकोडा-पार्श्वनाथ—आकार डेमी १२ पेजी, पृष्ठ-संख्या ५६ है। छपाई और कागज सुन्दर है। यह जैन-प्रभाकरप्रेस-रतलाम में सियाणा निवासी शा० वनेचन्द्र धूपाजी-पूनमचन्द के तरफ से छपी है। जोधपुर रियासत के मालानी परगने में बालोतरा स्टेशन के निकटवर्त्ती नाकोडा-पार्श्वनाथ का प्राचीन तीर्थ है, इसी प्रभावशाली तीर्थ का ऐतिहासिक वृत्तान्त इस पुस्तक में दर्ज है। इतिहास सामग्री के लिये यह पुस्तक उपयोगी है।

५ सत्यबोधभास्कर—आकार डेमी १२ पेजी, पृष्ट संख्या १६२, मूल्य ।≥), टाईप, छपाई और कागज सुन्दर हैं। यह जैन प्रभाकर प्रेस-रतलाम में संवत् १९७१ में बागरा ( मारवाड़ ) के निवासी शा० जवानमल नथमल राजाजी पोरवाड के तरफ से छपी है। इस पुस्तक का दूसरा

नाम प्रतिमामार्गसिद्धि है। स्थानकवासी सम्प्रदाय के लोग मूर्तिपूजा और मूर्तिप्रतिष्ठा के विरुद्ध नाना प्रकार के टेढ़े मेढ़े प्रश्न करते हैं। उन्हीं प्रश्नों के युक्ति-सङ्गत उत्तर इस पुस्तक में हैं। उत्तरों में जिनेन्द्रों की प्रतिमा-प्रतिष्ठा की आवश्यकता और उपयोगिता बताई गई है। इस विषय के सिवाय शास्त्राभ्यास, व्याकरण पढ़ने की आवश्यकता, युक्ति-युक्त प्रश्नोत्तर आदि का विवेचन है। पुस्तक उपादेय और हरएक को संग्रह करने लायक है। सरस्वती, भाग १६, खंड २, सितंबर सन १९१५, संख्या ३, पृष्ठ—संख्या १८०.

६ जीवनप्रभा—आकार क्राउन १६ पेजी, पृष्ठ संख्या ४४ है। यह सुन्दर कागज और निर्णयसागर प्रेस-बम्बई में १९७२ के साल, बागरा ( मारवाड़ ) वाले शा० जवानमल चमनाजी, गुलचाजी भूताजी, वरदीचंद नमरथमल पोरवाड़ के तरफसे छपी है। इसमें परम योगिराज जङ्गम युगप्रधान जैनाचार्य श्रीमद् विजयराजेन्द्रसूरीश्वरजी महाराज का संक्षेप से जीवन-परिचय दिया गया है और आपका जीवन कितना लोकोपकारक था, इसका मानों साङ्गोपाङ्ग फोटू खींच के दिखला दिया गया है। अभिप्राय—

" जीवनप्रभा पुस्तकमद्य मम चक्षुर्गोचरतामध्यगमत्। अतः कार्यान्तराण्यपास्य प्रभूतप्रणयतया तदेवाद्राक्षम्। अदो जीवनचरितमतीवोपयुक्तं विद्यते। अत्रानेके गुणा दृश्यन्ते—आर्यभाषातीवसरला, निरर्थकशब्दाडम्बरविकला, संक्षिप्तसारार्थप्रदर्शिनी चास्ति। शोधनप्रक्रियापि सुसमीचीना। अवश्यमेव मननार्हमदो पुस्तकमस्ति, अमुना जीवनसुधारणा भवितुमर्हति। भवान् आर्यभाषायाः सुलेखकोऽजनिष्ट। एवं लोको-

पकारकान् बहुशो ग्रन्थान् विरचयन् धर्मप्रचारादिकृत्यं चानुतिष्ठन् भवान् सूरीश्वरत्वमधिगन्तुं शक्नोति । एवमस्तु, महती मे मानसप्रसत्तिः । ”

वि स १९७३ आश्विन कृ० ११ } संस्कृत पाठशाला प्रधानाध्यापक
मु० परसपुर ( गोंडा ) } प० जयदेवशास्त्री ।

७ गुणानुराग-कुलकम्—इसका आकार मध्यम, पृष्ठ-सख्या ४८४ है । टाइप वम्बिक जैन ढग का है । छपाई और कागज अच्छा है, जिल्द बधी है । इसे स० १९७४ में बागरा ( मारवाड ) निवासी शा० मोती दलाजी पोरवाडने जैन प्रभाकर प्रेस-रतलाम में छपाई है । इस पुस्तक में श्री जिनहर्ष गणी-निर्मित २८ आर्यावृत प्राकृत-भाषा में है । परन्तु मुनिराज श्री यतीन्द्रविजयजीने उसका विस्तृत विवेचन करके ग्रन्थ का आयतन मूल से कई गुना बढ़ा दिया है । मुनिवरजीने प्राकृत-गाथाओं की संस्कृत-छाया, उसका शब्दार्थ और उनका भावार्थ भी लिख दिया है । आपका किया ' विवेचन ' बहुत सुन्दर और शिक्षादायक है । पुस्तक की भूमिका में आपने लिखा है कि-' जो मनुष्य विवेचन-गत सिद्धान्तों के अनुसार अपने चाल-चलन को सुधारेगा वह ससार में आदर्श-पुरुष बन कर अपना और दूसरों का भला कर सकेगा ' । यह निःसन्देह सच है । ” सरस्वती, अगस्त सन् १९१७ पूर्ण संख्या २१२ ।

८ जन्ममरणसूतक-निर्णय—आकार रॉयल १६ पेजी, पृष्ठ-सख्या १६ है । मूल्य एक आना है । इसकी प्रथमावृत्ति श्री अभिधानराजेन्द्र-कार्यालय और द्वितीयावृत्ति बीजापुर ( मारवाड ) निवासी सत्तावत-ताराचंद कृपाजी के

तरफ से छप चुकी है। आचार्य श्रीमद् धनचन्द्रसूरिजी महाराज के पास जन्म मरण सम्बन्धी सूतकों का निर्णय करके विस्तृत विवरण सहित यह पुस्तक लिखी गई है, जो सूतक संबंधी झंझटो को मिटाने के लिये महत्व की है।

९ संक्षिप्त-जीवनचरित्र—आकार क्राउन १६ पेजी, पृष्ठ-संख्या १७६ है। टाइप, कागज और छपाई सुन्दर है। इसे मुफ्त वितरण करने के लिये सं० १९८० में धानेरा ( पालनपुर ) के श्री सौधर्म बृहत्तपागच्छीय जैन संघने जैन प्रभाकर प्रेस-रतलाम में छपवाया है। श्री सौधर्मबृहत्तपागच्छ की अविच्छिन्नपरम्परा में ६९ वें पाट पर श्रीमद् विजयधनचन्द्रसूरिजी महाराज एक प्रौढ़-प्रतापी आचार्य हुए हैं। इस पुस्तक में उन्हीं की जन्म से लेकर निर्वाण पर्यन्त जीवनचर्या आलेखित है। यह चरित्र केवल कहानी मात्र, या खाली आलङ्कारिक बाह्याडम्बर का पोषक नहीं, किन्तु आचार्यों के खास कर्त्तव्य-कार्यों का समर्थक है।

१० जीवभेद-निरूपण—साइज़ रॉयल १६ पेजी, पृष्ट-संख्या ४८ हैं। टाइप, छपाई और कागज बहुत ही बढियाँ हैं। यह पुस्तक जैनपाठशालाओं के विद्यार्थियों के लिये जीवविचार आदि ग्रन्थों के आधार से तैयार की गई है। इस में कुल १६ पाठ हैं। प्रथम के आठ पाठों में जीवों के भेद प्रभेदों का स्वरूप और पिछले आठ पाठों में उनके शरीरमान, आयु आदि पांच द्वारों का विवरण दिया गया है। इसको सं० १९८० में निम्बाहेडा ( टोंक ) के रहने वाले दिगम्बरधर्मावलम्बी सेठ जसराजजी पाटोदीने अपनी पत्नी गेन्दीबाई के स्मरणार्थ छपवाया और इसकी ५०० कोपी

साधू ( मारवाड ) निवासी शा० चेनाजी अमीचद पोरवाडने छपाई है। यह जैनप्रभाकरप्रेस–रतलाम में छपी है।

११ श्रीगौतमकुलक—वसन्ततिलका–वृत्तों में प्राकृत भाषामय २० गाथाओं का किसी प्राचीनाचार्य रचित सुभाषित–शिक्षा ग्रन्थ है। उसीका मूल, शब्दार्थ और भावार्थ इसमें समावेशित है। इसकी प्रत्येक गाथा जैन और जैनेतर सभी को कठस्थ करने योग्य है। इसकी प्रति गाथा में चार चार शिक्षाएँ दर्ज हैं, जिन के धारण करने से मनुष्य अपना बहुत जल्दी सुधारा कर सकता है। यह ग्रन्थ जीवभेदनिरूपण नामक पुस्तक के शामिल ही छपा है।

१२ पीतपटाग्रह–मीमांसा—साइज क्राउन १६ पेजी, पृष्ठ–सख्या ६२ है। टाइप, छपाइ और कागज अच्छा है। मूल्य पाच आना है। स० १९८० में श्रीयतीन्द्र जैनयुवकमडल–निम्बाहेडा के तरफ से जैन प्रभाकर प्रेस–रतलाम में मुद्रित। यह वही पुस्तक है जिसकी शास्त्रोक्त सुदृढ युक्तियों का खडन करने के लिये शहर रतलाम में चतुर्थस्तुतिक, पीतवस्त्राग्रही अपवादी आचार्य सागरानन्दसूरिजी ने नौ महीने तक हेन्डबिलबाजी खेली, अपने अन्धभक्तों को शिखा कर हुल्लड भी मचाया और इतस्ततः दौडा दौड भी लगाई। परन्तु आखिर वे किसी प्रकार से सफलमनोरथ नहीं हुए। पीतवस्त्रधारी साधुओं की कुयुक्तियों को निर्मूल करने और उनकी पोलों को खोलने के लिए एक यही पुस्तक काफी है।

१३ निक्षेप–निबन्ध—यह निबन्ध जैनशासन साप्ताहिक पत्र के दीवाली के खास अक के लिये उसके सम्पादक हर्षचन्द्र भूराभाई की प्रेरणा से लिखा गया था, जोकि जैन-

शासन दीवाली के खास अंक में ही प्रकाशित है। अब यह पीतपटाग्रह–मीमांसा के शामिल ही पुस्तकरूप से मुद्रित हो चुका है। इसमें निक्षेपों का स्वरूप बडी खूबी के साथ समझाया गया है।

१४ जिनेन्द्रगुणगानलहरी—आकार क्राउन १६ पेजी, पृष्ठ–संख्या १२० हैं। छपाई, सफाई, टाइप और कागज सुन्दर हैं। जिल्द बंधी हुई है। यह जैन प्रभाकर प्रेस–रतलाम में १९८० के साल आहोर ( मारवाड ) के शा० रतना भूताजी, मूता नथमल चुन्नीलालजी और हेमाजी पन्नाजी ओसवाल के तरफ से जाहिर हुई है। इसमें विश्वपूज्य चोवीस तीर्थङ्कर भगवन्तों के चैत्यवन्दन ८८, स्तुतियाँ २२, स्तवन ७०, गुरुगुणगर्भित–स्तवन ११, और गुंहलियाँ ५ संदर्भित हैं। जिनगुणगान और गुरुकीर्त्तन के लिये यह पुस्तक अति उपयोगी है।

१५ जैनर्षिपट–निर्णय—साइज क्राउन १६ पेजी, पृष्ठ–संख्या ५२ हैं। इसकी छपाई और कागज बहुत बढियाँ हैं। यह आनन्द प्रिंटिंग प्रेस–भावनगर में १९८१ के साल, नीसरपुर ( नीमार ) निवासी ओसवाल सोभागमलजी धन्नालाल सुराणा की गृहपत्नी भूरीबाई के तरफ से छपी है। भगवान् श्रीमहावीर स्वामी के सर्वमान्य शासन को मान्य रखनेवाले साधु और साध्वियों के लिये शास्त्रानुसार श्वेत, मानोपेत, और जीर्णप्राय अल्पमूल्य वस्त्र ही धारण करना चाहिये, रंगीन नहीं। इसी विषय को सुदृढ बनानेके लिये इसमें जैनागम और प्रामाणिक–बहुश्रुताचार्यों के रचित ग्रन्थ–रत्नों के ५१ प्रमाण–पाठ मय हिन्दी भावार्थ के दिये गये हैं।

१६ रत्नाकर-पचीसी—साइज रॉयल १६ पेजी, पृष्ठ-सख्या २४ हैं। यह जैन प्रभाकर प्रेस-रतलाम में १९८२ के साल कुकसी ( धार ) के रहने वाले पोरवाड जवरचंद बूदरजी के सुपुत्र जुहारमल के तरफ से मुद्रित है। श्री रत्नाकरसूरि रचित वसन्ततिलका-वृत्तों में २५ सस्कृत श्लोकों का यह प्रभु प्रार्थना मय स्तोत्र है। उसीका यह शब्दार्थ-भावार्थ मय हिन्दी अनुवाद है, जो प्रभुप्रतिमा के सामने प्रार्थना करने के लिये बहुत ही अच्छा और कंठस्थ करने योग्य है।

१७ श्रीमोहनजीवनादर्श-आकार क्राऊन १६ पेजी पृष्ठ-सख्या ५६ है। इसको मुफ्त वितरण करने के लिये जैन प्रभाकर प्रेस-रतलाम में १९८२ के साल आलीराजपुर-निवासी श्रीसौधर्मबृहत्तपागच्छीय जैन सघने छपाया है। इसमें शान्तमूर्त्ति उपाध्यायजी श्रीमोहनविजयजी महाराज की जीवनी हुबोहुब दिखलाई गई है और इसके पढने से स्थान स्थान पर अच्छी शिक्षाएँ मिलती है।

१८ अध्ययनचतुष्टय-आकार क्राउन १६ पेजी, पृष्ठ संख्या ८२ है। छपाई सफाई, टाइप और कागज सुन्दर है। इसको आनन्द प्रेस-भावनगर में स० १९८२ के साल राजगढ ( मालवा ) की रहनेवाली रायसाहब पन्नालालजी खजानची की पत्नी माणकवाईने छपवाया है। साध्वाचार विषयक श्रीदशवैकालिक नामक सूत्र है, जो श्रुतकेवली श्रीशय्यम्भवसूरिजी का बनाया हुआ और ४५ जैनागमों में से एक है। यह उसीके शुरूआत के चार अध्ययन है। इसमें प्रथम मूल, बाद में उसका शब्दार्थ और भावार्थ सन्दर्भित है। अनुवाद इतना सरल और सरस है कि सूत्र के मर्म को

समझने में तनिक भी सन्दिग्धता नहीं रहती। बडी दीक्षा के उत्साही साधु साध्वियों को यह पुस्तक कंठस्थ करने लायक है।

१९ लघुचाणक्यनीति-अनुवाद-आकार डेमी १२ पेजी. पृष्ठ संख्या ६४ हैं। छपाई, टाइप और कागज सुन्दर है। इसकी तीन आवृत्ति निकल चुकी हैं-पहली वार में १००० कोपी बागरा ( मारवाड ) निवासी शा० चमना हकमाजी, दूसरी वार में १००० कोपी भिंडी बजार मारवाडी वेपारी-मंडल-बम्बई, और तीसरी वार में १००० कोपी सं० १९८१ में फूंगणी ( सिरोही ) के रहने वाले शा० जेताजी जेसाजी के तरफ से छपी है। चाणक्यमंत्रीरचित बृहच्चाणक्यनीति से सार सार सुभाषित श्लोक उद्धृत करके किसी यतिमहाशयने आठ अध्यायवाला लघुचाणक्यनीति बनाया है। मुनिवरजीने इसीका सरल हिन्दी में अनुवाद किया है। इसका प्रत्येक श्लोक जैन और जैनेतर सभी को कंठाग्र करने योग्य है।

२० कुलिंगिवदनोद्गार-मीमांसा-साइज क्राउन १६ पेजी, पृष्ठ संख्या ७४ हैं। टाइप, छपाई और कागज उत्तम है। आनन्द प्रेस-भावनगर में सं० १९८२ में मुद्रित, प्रकाशक-के. आर. ओसवाल, जावरा, (मालवा). आगमोदयसमिति के नियन्ता महानुभाव सागरानन्दसूरिजी ने अपनी योग्यता का परिचय दिखलानेवाली एक यतीन्द्रमुखचपेटिका नामकी छोटी पुस्तक जाहिर की है। उसी का इस में अकाट्य युक्ति और प्रमाणों से सभ्यता पूर्वक उत्तर दिया गया है। इसी पुस्तक से घबरा कर महाशय सागरानन्दसूरि विना शास्त्रार्थ किये ही पांचवीं वार भी मारवाड से पलायन कर गये।

२१ ऐतिहासिक–दृश्य—यह एक निबन्ध है जो विहार करने वाले साधु साध्वियों के लिये अत्युपयोगी है। इस जीवन–रेखा के नायक श्रीमान्‌ने साडे पांचसौ कोश की लम्बी मुसाफरी ( पैदल–विहार ) करके जो प्राचीन–अर्वाचीन जैन तीर्थों की यात्रा की, उसी के दरमियान आये हुए रास्ते के छोटे बडे गाँवों का जरूरत पूरता ऐतिहासिक वृत्तान्त इस दृश्य में सन्दर्भित है।

## योगिकक्रिया, और दीक्षादान—

महाराज श्रीमद् विजयधनचन्द्रसूरिजी की आज्ञा से आपने कमलश्री १, सुमताश्री २, सोहनश्री ३, फूलश्री ४, गुलावश्री ५, मगनश्री ६, हेतश्री ७, ज्ञानश्री ८, क्षमाश्री ९, धनश्री १०, धर्मश्री ११, दयाश्री १२, चन्दनश्री १३, देवश्री १४, इन चौदह साध्वियों को वड़ी दीक्षा सम्बन्धि योग–क्रिया कराई। इनके अलावा आहोरवाली वाई ऊजी, बीजापुरवाली वाई केसी, हरजी वाली वाई मझी, रींगनोदवाली वाई लूणी, टांडावाली वाई झम्मु और राजगढवाली वाई मिश्री, इन छः श्राविकाओं को लघु–दीक्षा आपहीने दी है और अनुक्रम से उनके चन्दनश्री, चिमनश्री, पुण्यश्री, विमलश्री, चेतनश्री और चतुरश्री नाम कायम किये हैं।

## प्रतिष्ठाञ्जनशलाका—

झाबुवा रियासत के गॉव बोरीमें संवत् १९६१ फागुण वदि ५ के दिन सौधशिखरी जिनमंदिर की, जावरा रियासत के गाव गुणदी में सं० १९६१ मार्गशीर्ष शुक्ला २ के रोज मूलनायक श्री शान्तिनाथ भगवान् की, मन्दसोर परगने

के गांव एलची में सं० १९६५ पौष सुदि ११ के दिन श्री पार्श्वनाथ भगवान् की, जावरा रियासत के गांव मामटखेड़ा में सं० १९६७ वैशाख सुदि ३ के दिन श्री चन्द्रप्रभ स्वामी की, सिरोही रियासत के गांव सिरोडी में सं० १९७२ ज्येष्ठ सुदि १ गुरुवार के दिन श्री पार्श्वनाथ और वंमनवाड़ (महावीर) मन्दिर के सुवर्णदंडध्वज-कलश की, जावरा स्टेट के गांव संजीत में सं० १९७८ मगसिर सुदि ६ के दिन भगवान् श्री चिन्तामणि-पार्श्वनाथ स्वामी की, गवालियर रियासत के गांव रींगनोद में सं० १९८१ वैशाख सुदि ५ भृगुवार के दिन भगवान् श्री चन्द्रप्रभ स्वामी की, झाबुवा स्टेट के गांव झकणावदा में सं० १९८१ वैशाख सुदि ११ के दिन भगवान्[२] श्री आदिनाथ स्वामी की, धार रियासत के गांव कुकसी में सं० १९८२ ज्येष्ठ सुदि ९ सोमवार के दिन भगवान्[३] श्री सीमन्धर स्वामी और गुरु मूर्त्तियों की, धार स्टेट के गांव नानपुर में सं० १९८२ आषाढ सुदि १० मंगलवार के दिन भगवान् श्रीपार्श्वनाथस्वामी आदि नौ मूर्त्तियों की, और गवालियर स्टेट के राजगढ़ कसबे से २ मील के फासले पर

---

१ इसी मुहूर्त्त में आदिनाथ दादा के चरण-पादुका की अंजनशलाका की जो पार्श्वनाथ के मुख मंडप में स्थापित है।

२ मूलनायकजी के आसपास की श्री शीतलनाथ और श्री अनन्तनाथ स्वामी की मूर्त्ति की अंजनशलाका की।

३ युगमन्धर स्वामी, बाहु स्वामी, पार्श्वनाथ स्वामी, गौतम स्वामी, पार्श्वनाथ, और जैनाचार्य श्री विजयराजेन्द्रसूरीश्वरजी की दो मूर्त्तियों के सहित।

४ राजेन्द्र-भवनमें व्याख्यानालयके अन्दर चुन्नीलालजी

स्थित पवित्र तीर्थ मोहनखेडा में संवत् १९८२ मगसिर सुदि १० बुधवार के दिन जैनाचार्य श्रीमद्विजयराजेन्द्रसूरीश्वरजी महाराज की हुबोहुब भव्य-मूर्त्ति की; एवं शास्त्रानुसारी विधि से आपने ग्यारह प्रतिष्ठाएँ भारी समारोह के साथ की है।

## पीताम्बरविजेता की उपाधि—

बारह आचार्यों के आचार्य कहलाने का अखर्व-गर्व धारण करनेवाले आगमोदयसमिति के उत्पादक सागरानन्दसूरि को शास्त्रार्थ में पराजित करने ( हराने ) वाला जैन साधुओं में यदि कोई है तो एक आप ही है। संवत् १९८० पोषसुदि १३ को आपके साथ श्वेतपीतवस्त्र-विषयक चौथी वार भी शास्त्रार्थ करते हुए, शहर-रतलाम से सागरानन्दसूरि को पराजित होकर रात्रि को भग जाना पडा, और सं० १९८३ में पांचवी मर्त्तबा भी शास्त्रार्थ कर लेने के लिये तारीख १९-१२-२६ के रोज आपके तरफ से दिये हुए मुद्रित चेलेंज को पाते ही मारवाड देश को छोड कर भी सागरानंदसूरि को पलायन कर जाना पडा। इसी विजय के उपलक्ष्य में आपको जैनेतर-विद्वान् और मालवदेशीय-जैनसघने " पीताम्बरविजेता " की उपाधि प्रदान की है।

## मंडलादि स्थापन—

जावरा (मालवा) में ' श्रीराजेन्द्रोदयजैनयुवकमंडल,। संजीत (जावरा) में ' श्रीयतीन्द्रजैनपाठशाला ' निम्बाहेडा ( टोंक ) में ' श्रीयतीन्द्रजैनयुवकमंडल ' और सियाणा

---

खजानची की बनवाई हुई आरस पाषाण की छत्री में स्थापित श्रीमद् विजयराजेन्द्रसूरीश्वरजी महाराज के चरण पादुका की संवत् १९८२ मगशिर सुदि पूर्णिमा के रोज अंजनशलाका की।

( मारवाड ) में 'श्रीराजेन्द्रजैनशिक्षाप्रचारकमंडल;' आपके ही उपदेश से स्थापित हुए हैं और वे अच्छी स्थिति में चल रहे हैं।

आप नवीन पुस्तकों को वांचने के बडे उत्सुक हैं, चाहे वे संस्कृत, प्राकृत, हिन्दी, या गुजराती भाषा के ही क्यों न हों, एक वार अवश्य उनको आद्योपान्त मनन करते हैं। आपके संस्थापित श्रीयतीन्द्रजैनसरस्वती-भण्डार में जैन और जैनेतरों के अनेक ग्रन्थों का अच्छा संग्रह है।

## शिष्य-संपद्—

आपके कर-कमलों से सात महानुभावों को दीक्षा दी गई, परन्तु वर्त्तमान में उनमें से मुनिवल्लभविजय मुनिविद्याविजय, मुनिसागरानन्दविजय और मुनि विवेकविजय, ये चार शिष्य विद्यमान ( मौजूदा ) हैं। इनकी वडी दीक्षा भी आप ही के कर-कमलों से शास्त्रीय-विधि अनुसार हुई हैं। वस अव अन्त में इतना और भी लिख कर कि 'आप सत्यवक्ता निस्पृही, शान्तस्वभावी, परोपकारी, समाजहितचिन्तक, साधुधर्मकर्मठ और दीर्घदर्शी हैं। इसलिये आपकी जीवन रेखा जितनी लिखी जाय उतनी ही कम है।' यह जीवन-रेखा समाप्त की जाती है।

ॐ शान्तिः ! शान्तिः ! ! शान्तिः ! ! !

निम्बाहेडा ( टोंक ) } श्रावक-कुन्दनमल डांगी।
सं० १९८३ गुरुसप्तमी } सेक्रेटरी-श्रीयतीन्द्रजैनयुवकमंडल।



# प्रथमं श्रीयतीन्द्रविजयाष्टकम् ।

यस्यास्ये शरदिन्दुसुन्दरतरे वाणी नरीनृत्यते,
वादीन्द्रानपि सङ्गतानधिसभं युक्त्या जयन्ती क्षणात् ।
विद्वद्वृन्दमनःसुतोपजननी संछेदिनी संशयान्,
विद्याढ्यं तमुपास्महे सविजयं श्रीमद्यतीन्द्राभिधम् १

द्राक्षापाकसमानतामुपगता यद्देशनाऽत्यद्भुता,
वर्षन्ती वचनामृतं सुमधुरं धर्म्यं पयोवाहवत् ।
सद्युक्तिः श्रुतिसेविताऽपरिमिता पापापहारक्षमा,
विद्याढ्यं तमुपास्महे सविजयं श्रीमद्यतीन्द्राभिधम् २

सर्वाङ्गे कमनीयतां विदधतं सौन्दर्यरत्नाकरं,
भास्वन्तं गुरुवर्चसा सुयशसा प्रद्योतिताशं परम् ।
साक्षात्काममिवापरं विजयिनं लोकानुकम्पाकरं,
विद्याढ्यं तमुपास्महे सविजयं श्रीमद्यतीन्द्राभिधम् ३

यावज्जीवसुसंयमव्रतपरं पद्शास्त्रचर्चाकरं,
श्रामण्याऽखिलसद्गुणातुलमहारत्नश्रिया मण्डितम् ।
निर्धूताखिलकर्मसन्ततिममुं वैज्ञानिकानां वरं,
विद्याढ्यं तमुपास्महे सविजयं श्रीमद्यतीन्द्राभिधम् ४

क्षान्तिर्यस्य महीयसी भुवितले विभ्राजते शाश्वती,
हेतौ सत्यपि जायते नहि मनाक् कोपोद्भवो जातुचित् ।
धन्यं धन्यजनैः प्रशस्यमतुलं सत्कीर्त्तिमन्तं विभुं,
विद्याढ्यं तमुपास्महे सविजयं श्रीमद्यतीन्द्राभिधम् ५

१–क्रियान्वयतात्पर्येण षष्ठ्या साधुत्वम्, धात्वर्थान्वयतात्पर्येण द्वितीया साधीयसि, इति विवेकः ।

धैर्यं यत्र वरीवृतीति सततं लोकोत्तरं सद्गुरौ,
चित्तक्षोभकरेषु सत्स्वपि मनो नायाति चाञ्चल्यताम् ।
ध्यानारूढमना विपश्यति सदा स्वात्मानमेवाचलं,
विद्याढ्यं तमुपास्महे सविजयं श्रीमद्यतीन्द्राभिधम् ६

विश्वेषामतिमण्डनं सुमनसां चित्ताम्बुजोल्लासनं,
भव्याभव्यजनप्रबोधपटुतोद्भूताच्छकीर्त्तिव्रजम् ।
दीनानाथजनोपकारकुशलं व्याख्यानवाचस्पतिं,
विद्याढ्यं तमुपास्महे सविजयं श्रीमद्यतीन्द्राभिधम् ७

भास्वद्भासुरसद्गुणाकरजगत्पूज्यमानस्फुर,
च्छ्रीमद्गौरवपादपद्मयुगलध्यानप्रसन्नात्मनाम् ।
युक्त्या खण्डयतामनल्पकुधियां वाचः सभायां विदां,
विद्याढ्यं तमुपास्महे सविजयं श्रीमद्यतीन्द्राभिधम् ८

श्रीमद्यतीन्द्रविजयप्रभुसद्गुरूणां,
स्याद्वादपद्मपरिबोधनभास्कराणाम् ।
विद्याविवेकवरशिष्यगणैः प्रणुन्न-
श्चक्रेऽष्टकं श्रुतिसुखं व्रजनाथमिश्रः ॥ ९ ॥

पं० व्रजनाथमिश्र-शास्त्री ।

---

## द्वितीयं श्रीयतीन्द्रविजयाष्टकम् ।

यतीनां राजानो जिनरचितमार्गानुसरणाः,
कृपापारावारा जिनसमुदयावाप्तिविषयाः ।
विजेतारः पीताम्बरधरमुनीनां सुमहसा,
स्वतंत्रा जीयासुर्गणधरमनीषा इव पराः ॥ १ ॥

श्रीमान् धर्म्मधुरन्धरो धृतियुतो विद्वज्जनैस्सेवितो,
निर्दर्पः सुनिनायको गणधरो विख्यातकीर्त्तिः चितौ ।
श्राद्धाना प्रियकारकोऽस्ति महतां विद्यानिधेर्वारिधिः
दीव्याच्छ्रीमुनिराजराजमुकुटो श्रीमान् यतीन्द्रो मुनिः ॥ २ ॥

व्याख्यानवाचस्पतिरेव धीरः,
गम्भीरतावार्धिरिवापरश्च ।
राद्धान्ततत्त्वार्थनिपन्नमेधो,
जीयाद् मुनीन्द्र प्रवरो यतीन्द्रः ॥ ३ ॥

राजेन्द्रसूरीश्वर एव विद्वान्,
गुरुर्दयालुः परमार्थबुद्धिः ।
आराधितो येन मुनीश्वरेण,
भक्त्या महत्या परित्यक्तकाम ॥ ४ ॥

ज्ञाने परः कोविदहेमचन्द्रः,
उदारचेता महनीयकीर्त्तिः ।
गृहीतकार्य न जहाति कामं,
उद्योगशाली जयताद् यतीन्द्रः ॥ ५ ॥

आह्लादने चन्द्रमसो हि शोभा,
धत्ते कृपालुर्जनतापहर्त्ता ।
समाधिनिष्ठः पुरुषार्थहस्तः,
गुरोः कृपातो जयताद् यतीन्द्रः ॥ ६ ॥

कार्यान्तगः शिक्षणपारदृश्वा,
गुरोश्च वाक्यानि वहत्यजस्रम् ।
क्रोधादिजेता जगदद्वितीय-
धाराप्रवाही वचने यतीन्द्रः ॥ ७ ॥

गृहीतविद्याविजयः सुशिष्यः,
समस्तलोकोपकरिष्णुरेषः ।
मासान् हि वेदान् गमयन् हि कुर्वन्,
सुखेन तस्थौ मुनिराट् यतीन्द्रः ॥ ८ ॥

इदं हि पद्यमष्टकं कृतं मयाल्पबुद्धिना,
विशोध्य मूलतस्ततो गुणान् विभाव्य सन्ततम् ।
पठन्तु पण्डिता जनाः क्षमन्तु नान्यपूजितान्,
व्रजन्तु सज्जनाः सुखं सुखालयं स्वकर्मणा ॥ ९ ॥

ता० २५-१०-२५ — पं० पन्नालाल शास्त्री-नागर ।
रतलाम ( मालवा )



पं०-श्रीजिनहर्षगणिवर्य्य-विरचितं—

# श्रीगुणानुरागकुलकम् ।

स्मरणं यस्य सत्त्वानां, तीव्रपापौघशान्तये ।
उत्कृष्टगुणरूपाय, तस्मै श्रीशान्तये नमः ॥ १ ॥

उद्देश्य—

अति दुष्प्राप्य मनुष्य जीवन को सफल करने के लिये सब से पहले सद्गुणों पर अनुराग रखने की आवश्यकता है, गुणानुराग हृदय क्षेत्र को शुद्ध करने की महोत्तम वस्तु है। गुणों पर प्रमोद होने के पश्चात् ही सब गुण प्राप्त होते हैं, और सब प्रकार से योग्यता बढती है। इस लिये मद, मात्सर्य, वैर, विरोध, परापवाद, कषाय, आदि को छोड कर मैत्री, प्रमोद, करुणा, माध्यस्थ्य, और अनित्यादि भावनाओं को धारण कर–परगुण ग्रहण करना तथा गुणानुराग रखना चाहिये, क्यों कि–इसके विना इतर गुणों का परिपूर्ण असर नहीं हो सकता। अत

एव इस ग्रन्थ का उद्देश्य यही है कि–हर एक मनुष्य गुणानुरागी बनें, और दोषों को छोडें, इसी विषय को ग्रन्थकार आदि से अन्त तक पुष्ट करेंगे और गुणानुराग का महत्त्व दिखलावेंगे।

मङ्गलाचरण—

सयलकल्लाण–निलयं, नमिऊणं तित्थनाहपयकमलं।
परगुणगहण–सरूवं, भणामि सोहग्गसिरिजणयं ॥१॥

सकलकल्याण–निलयं, नत्वा तीर्थनाथपदकमलम्।
परगुणग्रहणस्वरूपं, भणामि सौभाग्यश्रीजनकम् ॥ १ ॥

शब्दार्थ—( सयलकल्लाण–निलयं ) समस्त कल्याण–मंगलकारक शुभ साधनों के स्थान=आ-श्रय रूप ( तित्थनाहपयक मलं ) तीर्थनाथ=जिनेन्द्रभगवान के चरण कमल को ( नमिऊणं ) नमस्कार कर ( सोहग्गसिरिजणयं ) सौभाग्य रूप लक्ष्मी को पैदा करने वाला ( परगुणगहणसरूवं ) परगुण ग्रहण करने का स्वरूप ( भणामि ) कहता हूँ।

भावार्थ—समस्त गुणनिधी और कल्याणों के स्थान जिनेन्द्र भगवान् के चरण कमलों को त्रिधा भक्ति से नमस्कार कर के परगुण ग्रहण करने का स्वरूप कहा जाता है।

विवेचन—इस संसार में जिनपुरुषोने सव दोषों को अलग कर उत्तम गुणो को संग्रह किये हैं; वे सव के पूज्य माने जा सकते है, और वेही सव सुखो के आश्रय रूप वनते हैं।

साधु साध्वी, श्रावक, और श्राविका रूप संघ के जो संस्थापक हो वे तीर्थनाथ कहे जाते हैं। जिन्होंने अष्टकर्म रूप शत्रुओं के उन्माद से उत्पन्न होनेवाले अठारह दोषों को छोड़कर अनुपम अनन्त ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप और वीर्य संपादन किया है, वे श्रीतीर्थनाथ भगवान् इस भूमंडल में संपूर्ण गुणनिधी है।

यह वात निश्चयपूर्वक कही जा सकती है कि–जिन में राग द्वेष का अकुरोद्भव नही है, वे पुरुष सदोष मार्ग कभी नहीं वता सकते। वे तो ऐसा निर्दोष मार्ग ही वतावेंगे जो कि सत्य गुण–संपन्न होने से किसी जगह स्खलना को प्राप्त नहीं होगा; क्योंकि–जो पुरुष स्वयं कुसग से वचकर सर्वत्र निस्पृह हो, और सद्‌गुणमय शुद्धमार्ग पर दृढ रहता हो, वह सव को वैसा ही शुद्ध मार्ग वतलाता है, जिसके आचरण करने मे अनेक भव्यवर्ग गुणवान् हो उत्तम योग्यता को प्राप्त करते है।

वस्तुतः राग-द्वेष रहित करुणाशाली महोत्तम पुरुष ही संसार में पूज्य पद के योग्य हैं और ऐसे पुरुषोत्तमों का वन्दन पूजन मनुष्यों को अवश्य गुणानुरागी बनाकर योग्यता पर पहुँचा सकता है। सकल कल्याण के स्थान जिनेन्द्र भगवंतों के चरण कमल में नमस्कार करने से अपने हृदय में सद्गुण की प्रतिभा प्रकाशित होती है। जिसके बल से गुणनिधान हो, सेवक ही सेव्य पद की योग्यता को अवलंबन करता है। कहा भी है कि—

इक्को वि नमुक्कारो, जिणवर-वसहस्स वद्धमाणस्स।
संसारसागराओ, तारेइ नरं व नारिं वा ॥ १ ॥

भावार्थ-सामान्य केवलज्ञानियों में वृषभ समान ( तीर्थङ्कर नाम कर्म के उदय से श्रेष्ठ ) श्री वर्द्धमानस्वामी के प्रति बहुत नमस्कार तो क्या ? किन्तु शुद्धभाव और अनुराग रख कर श्रद्धापूर्वक एक वार भी जो स्त्री अथवा पुरुष नमस्कार करता है, तो उससे वह संसारसमुद्र से तर ( पार हो ) जाता है। तथा सर्वगुणसंपन्न जिनेश्वरों की सेवा भक्ति से ही मनुष्यों में सद्गुण प्रकट होते हैं, और उत्तमता प्राप्त होती है।

यहाँ पर यह शंका हो सकती है कि-परमेश्वर

विद्यमान नहीं हैं; फिर उनके चरणकमलों में नमस्कार किस प्रकार किया जा सकता है ?

इसके उत्तर मे श्री जिनवल्लभसूरिजी महाराज ने लिखा है कि--

तुममच्छिहिं न दीससि, नाराहिज्जसि पभूयपूयाहिं ।
किं तु गुरुभत्तिएणं, सुवयणपरिपालणेणं च ॥ १ ॥

भावार्थ–हे परमेश्वर ! आप नेत्रो से नही दीख शकते, और अनेक पूजाओ से भी आपकी आराधना नही हो सकती, किन्तु प्रभूत भक्ति ( आन्तरिक श्रद्धा ) से आपके यथार्थ दर्शन होते है और आपके सुवचन परिपालन ( आज्ञानुसार वर्त्तने ) से आराधना भी भले प्रकार हो सकती है।

अतएव आन्तरिक श्रद्धा से सिद्धान्तोक्त परमेश्वर की आज्ञाओं का पालन करना चाहिये। क्यो कि–परमेश्वर के प्ररूपित जो शास्त्र हैं, वे परमेश्वर की वाणी स्वरूप ही हैं। इससे उन शास्त्रो में जो जो धार्मिक आलम्बन वतलाये है, वे आचरण करने के योग्य ही हैं। जैनागमों में स्पष्ट लिखा है कि–चार निक्षेप के विना कोई भी वस्तु नहीं है, इस लिये परमेश्वर भी चार निक्षेपसंपन्न

है। अत एव स्थापना-निक्षेप के अन्तर्गत परमेश्वर की तदाकार मूर्त्ति भी परमेश्वर के समान ही है। जिस प्रकार परमेश्वर सब प्राणियों के हितकर्त्ता हैं उसी तरह उनकी प्रतिमा ( मूर्त्ति ) भी अक्षय-सुख--दायिका है। शास्त्रकारोंने चारों निक्षेपों को समान माना है, उनमें एक को मानना, और दूसरे को नहीं मानना मिथ्यात्व है। जिस तरह अलंकार सहित निर्जीव स्त्रियों का चित्र मनुष्यों के हृदय में विकार पैदा करता है, उसी प्रकार शान्त स्वरूप परमेश्वर की मूर्त्ति मनुष्यमात्र के हृदय-भवन में वैराग्यवासना पैदा कर देती है, और भले प्रकार वंदन पूजन करने से संपूर्ण गुणवान् वना देती है। मूर्त्ति का अवलंवन शास्त्रोक्त होने से, उसका सेवन व नमस्कार करना योग्य है। वास्तव में उपचरित-नयानुसार परमेश्वर के विद्यमान न रहते भी उनकी तदाकार प्रशान्तस्वरूप मूर्त्ति को परमेश्वर के समान ही मानना निर्दोष मालूम होता है। इससे उनकी वन्दन-पूजन--रूप आज्ञा के आराधन करने से मानसिक भावना शुद्ध होती है, और शुद्ध भावना से शुभ फल प्राप्त होता है।

शास्त्रकारों ने ध्यान के विषय में लिखा है कि-

वीतराग भगवान् या उपचार से उनकी तदाकार प्रतिमा का ध्यान करने से आत्मा वीतराग बनता है, और सरागी का ध्यान करने से सरागी बनता है। क्यों कि–' यथा सङ्गो तथा रङ्गः ' जैसा सङ्ग (आलम्वन) प्राप्त होता है, वैसा ही आत्मीय भाव उठता है और उसीके अनुसार उसका आचरण या स्वभाव वना रहता है। अत एव परमेश्वर की वन्दन पूजन रूप आज्ञा को आराधन करने वाला पुरुष तीर्थनाथ के पद को प्राप्त करता ही है। कहा भी है कि—

वीतरागं स्मरन् योगी, वीतरागत्वमश्नुते।
ईलिका भ्रमरी भीता, ध्यायन्ती भ्रमरी यथा ॥१॥

जिस प्रकार भ्रमरी से डरती हुई ईलिका, भ्रमरी के ध्यान करने से भ्रमरी के समान वन जाती है; उसी प्रकार यह आत्मा वीतराग (तीर्थनाथ) का ध्यान करता हुआ वीतराग पद को धारण करता है। इससे हितेच्छु पुरुषों को परहित-रत, मोक्षमार्ग दाता, इन्द्रों से पूजित, त्रिभुवन-जनहितवाञ्छक और सामान्य केवल–ज्ञानियों के नायक तीर्थनाथ का वन्दन पूजन अवश्य करना चाहिये। क्योकि–सव उत्तम मङ्गलों का मुख्य

कारण एक आज्ञापूर्वक तीर्थनाथ के चरणयुगल का वन्दन पूजन ही है।

नमस्कार करने का मुख्य हेतु यह है कि-निर्विघ्न ग्रन्थसमाप्ति और सर्वत्र शान्ति प्रचार हो अर्थात् 'श्रेयांसि बहुविघ्नानि' इस उक्ति की निरर्थकता हो, किन्तु यह बात तभी हो सकती है कि-जब आज्ञा की आराधना पूर्वक भाव नमन, या पूजन किया गया हो।

सब श्रेयकार्यों की साधिका एक जिनाज्ञा ही है, क्योंकि शास्त्रों में जगह जगह पर 'आणा-मूलो धम्मो' यह निर्विवाद वचन लिखा है। अतएव-इसके पालन से गुणानुराग का बीज आरोपित होता है, और मात्सर्य आदि दोषों को छोडने से वह बीज वृद्धि को प्राप्त होता है।

केवल द्रव्यनमस्कार ही से आत्महित और सद्गुण प्राप्त नहीं होते ?, किन्तु भाव नमन से होते हैं। भाव नमन ( नमस्कार ) जिनेद्रों की यथार्थ आज्ञा पालन करना ही है।

अत एव जिनाज्ञा पूर्वक भाव नमस्कार कर ग्रन्थकर्त्ता श्रीमान् पं०-श्री जिनहर्षगणिजी महाराज

दूसरों के सद्गुण ग्रहण करना, अथवा उन पर अनुराग-मानसिक प्रेम रखना, इस विषय का उपदेश देते हैं, और साथ साथ गुणानुराग का महत्त्व और उसके प्रभाव से जो कुछ गुण प्राप्त होते हैं उनको भी दिखलाते हैं।

संसार मे जितनी पदवियाँ हैं, वे सब गुणानुराग रखने से ही प्राप्त होती हैं:—

उत्तमगुणाणुराओ, निवसइ हियए तु जस्स पुरिसस्स।
आ-तित्थयरपयाओ, न दुल्लहा तस्स रिद्धीओ ॥२॥

उत्तमगुणानुरागो, निवसति हृदये तु यस्य पुरुपस्य ।
आ-तीर्थकरपदात्, न दुर्लभास्तस्य ऋद्धयः ॥ २ ॥

शब्दार्थ—(जस्स) जिस (पुरिसस्स) पुरुष के (हियए तु) हृदय मे (उत्तमगुणाणुराओ) उत्तम गुणो का अनुराग=प्रेम (निवसइ) निवास करता है (तस्स) उस पुरुष को (आ-तित्थयरपयाओ) तीर्थकर पद से लेकर सब रिद्धियाँ=संपत्तियाँ (दुल्लहा) दुर्लभ=मुशकिल (न) नहीं है।

भावार्थ—जो महानुभाव दूसरो के सद्गुणों पर हार्दिक प्रेम रखते है, उनको चक्रवर्ती, वासुदेव,

वलदेव, प्रतिवासुदेव, माण्डलिक आदि संसारिक महोत्तम पदवियाँ; और तीर्थंकर, गणधर, आचार्य, उपाध्याय, गणी, गणावच्छेदक, स्थविर आदि लोकोत्तर महोत्तम पदवियाँ सहज ही में ( विना परिश्रम ) प्राप्त होती हैं, परन्तु गुणानुराग उत्तम प्रकार का होना चाहिये, जिसमें कि किंचिन्मात्र भी विकार न हो।

विवेचन--वैर, मात्सर्य, द्वेष, और कलह; इन चार दुर्गुणों का प्रादुर्भाव जब तक हृदयक्षेत्र में रहता है, तब तक गुणों पर अनुराग नहीं होने पाता; इससे प्रथम इन्हीं दुर्गुणों का त्याग करना चाहिये।

वैर एक ऐसा दुर्गुण है; जो प्रचलित संप ( मिलाप ) में विग्रह खडा कर देता है। वैर रखने वाले मनुष्यों को शास्त्रकारोंने अधम प्रकृतिवालों में माना है। सकारण या निष्कारण किसी के साथ वैर रखना निकाचित--कर्मबन्ध का कारण है। वैर के प्रसंग से दूसरे अनेक दोषों का प्रादुर्भाव होता है, जिससे भवभ्रमण के सिवाय और कुछ फायदा नहीं मिलता। अनादि काल से इन्हीं दोषों के सबब से यह चेतन महादुःखी हुआ, और पराभव के वश

पड़ निजगुण को भुल गया । यहाँ तक के कि–तन, धन, स्वजन और कुटुम्ब से विमुख हो नरक गति का दास बना । सूत्रकृताङ्गजी में सुधर्मस्वामी फरमाते है कि––

"वैराणुवंधीणि महब्भयाणि"

वैर विरोध के अनुवन्ध (कारण) महाभय उत्पन्न करते है और वे भय मनुष्यो (प्राणिमात्र) को अन्तराय किये विना नही रहते । वैर भयङ्कर अग्नि हैं; जिस प्रकार अग्नि का स्वभाव सव को भस्म करने का होता है उसी प्रकार वैर भी आत्मीय सव गुणो का नाश कर दुर्गति का पात्र वना देता है, और प्राप्त गुणों को नष्ट कर देता है। हृदय क्षेत्र मे वैर का असर रहता है जव तक दूसरे गुणों का असर नहिं होने पाता, और किंचिन्मात्र सुखानुभव भी नही हो सकता ।

इसलिये वैर सव सद्‌गुणो का शत्रुभूत और संसारवर्द्धक है; ऐसा समझ कर कल्याणार्थी–महानुभावो को दुःखमय संसार से छूटने के निमित्त सद्‌गुणी वनकर नित्यानन्द प्राप्ति के लिये इस प्रकार की प्रतिज्ञा करनी चाहिये कि––

"मित्ती मे सव्वभूएसु, वेरं मज्झं न केणइ ।"

देव, दानव, आर्य, अनार्य, स्वधर्मी, विधर्मी, स्वगच्छीय, परगच्छीय, आदि सव प्राणियों के साथ मेरा मैत्रीभाव है, परन्तु किसी के साथ वैरभाव नहीं है। क्यों कि--

सव के साथ आन्तरिक प्रेम रखना ही मनुष्य का परम कर्त्तव्य है; अगर किसी के साथ धार्मिक विषय में जो कुछ वोलना सुनना पडे तो उसके साथ अत्यन्त मधुर वचनों से व्यवहार करना चाहिये, जिससे अपने कहने का असर उस पर जल्दी होवे। वहुत से लोग सत्य और असत्य वात का विचार न कर धार्मिक वैर-विरोध खडे करते हैं और ममत्व के आवेश में वशीभूत हो, तडें पाड कर जाति में कुसंप ( भेद ) डाल देते हैं। परन्तु वस्तुतः यह सव प्रपञ्च अवनति कारक और दुर्गतिदायक ही है। ऐसे वेर विरोध खडे करने से संसार में किसी का लाभ नहीं हो सकता, किन्तु अपनी और दूसरों की हानी ही होती है। हमारे आचार्यवर्य्यों का तो यही उपदेश है कि-वैर विरोध करना वहुत हानीकारक है, वैर विरोध से ही कौरव और पांडव अपनी राज्य और कुटुम्ब संपत्ति आदि से विमुख हुए। सैंकडो राजा, महाराजा, सेठ, साहूकार, वैर

विरोध के आवेश में आकर दुर्गति के पात्र वन, मनुष्य जीवन को हार गये। वस्तुतः देखा जाय तो वैर वड़ा भारी दुर्गुण होने से समग्र दु.खों का स्थान है। इस लिये वैर विरोध वढ़ा कर सर्वत्र अशान्ति फैलाने के समान कोई भी अधर्म नहीं है, और न इसके तुल्य कोई अधमता है। वैर-कारक मनुष्य अनेक जीवो को दुःख देता हुआ स्वयं नाना दु.खों को उपार्जन करता है। इस भव में अनेक दुःखदायी कर्म बाँधता है और पर भव मे भी नरक, तिर्यञ्च आदि स्थानो मे जाता है। फिर वहाँ वैरानुवंधी वध वन्धन आदि कर्मों का अनुभव करता है। अत एव सव दुःखों का मूल कारण वैरभाव है उसको परित्याग कर देना ही वुद्धिमान पुरुषो को उचित है।

मात्सर्य—

दूसरा दुर्गुण 'मात्सर्य' है, मत्सरी मनुष्य निरन्तर आकुल व्याकुल रहने से क्षणमात्र भी सुखी नहीं रहता, इस कारण सद्-असद् वस्तु का विचार भी नहीं कर सकता है। इससे उसको सद्गुण या सद्गुणो पर अनुराग नहीं होने पाता और वह हमेशां कृश ( दुर्वलता ) वन, असंख्य

दुःखों का पात्र वना रहता है। इस लिये आत्म-हितेच्छुओं को इस दुर्गुण का भी त्याग करना उचित है।

द्वेष—

तीसरा दुर्गुण 'द्वेष' है, यह द्वेष सारे सद्-गुणों का शत्रुभूत है। यही दुर्गुण आत्मीय ज्ञानादि महोत्तम गुणों को नष्ट कर देता है। यदि संसार में राग और द्वेष ये दो दुर्गुण नहीं होते तो सर्वत्र शान्ति का ही साम्राज्य वना रहता। क्यों कि—संसार में जितने वखेड़े हैं वे सव रागद्वेष के संयोग से ही हैं। कहा भी है कि—

रागद्वेषौ यदि स्यातां, तपसा किं प्रयोजनम्।
रागद्वेषौ तु न स्यातां, तपसा किं प्रयोजनम्॥ १॥

भावार्थ—इस आत्मा में यदि राग और द्वेष ये दो दोष स्थित हैं तो फिर तपस्या करने से क्या लाभ हो सकता है?। अथवा यदि राग और द्वेष ये दो दोष नहीं हैं तो तपस्या करने से क्या प्रयोजन है?।

जीव को संसार में परिभ्रमण करानेवाले तथा नानाविध दुःख देनेवाले राग और द्वेष ही हैं।

इस लिये इन्हीं को नष्ट करने के निमित्त तमाम धार्मिक क्रिया अनुष्ठान ( तपस्या, पठन, पाठ-नादि ) किया जाता है। परन्तु जिन के हृदय से ये दो दोष अलग नही हुए, वे चाहे कितनी ही तपस्या आदि क्रिया करे, किन्तु द्वेषाग्नि से वे सब भस्म हो जाती है अर्थात्–उनका यथार्थ फल प्राप्त नही हो सकता। द्वेषी मनुष्य के साथ कोई प्राणी प्रीति करना नही चाहता, और न कोई उसको कुछ सिखाता–पढ़ाता है अगर किसी तरह वह कुछ सीख भी गया तो द्वेषावेश से सीखा हुआ नष्ट हो जाता है। क्यो कि–द्वेषी मनुष्य सदा अविवेकशील बना रहता है, इससे वह पूज्य पुरुषो का यथेष्ट विनय नही कर सकता; और न उनसे कुछ गुण ही प्राप्त कर सकता है। यदि कोई उपकारी महात्मा उस को कुछ सिखावे भी तो वह सिखाना उसके लिये उपरभूमिवत् निष्फल ही है। कहा भी है कि—

उपदेशो हि मूर्खाणां, प्रकोपाय न शान्तये।
पयःपानं भुजङ्गानां, केवलं विषवर्द्धनम्॥ १॥

भावार्थ—मूर्खलोगों ( द्वेषी मनुष्यों ) को जो उपदेश देना है वह केवल कोप वढानेवाला ही

है, किन्तु शान्तिकारक नहीं है। जैसे–सर्पों को दूध का पान कराना केवल विष ( जहर ) बढ़ानेवाला ही होता है।

वर्त्तमान समय में हमारे जैनभाईयों ने इस दुर्गुण को मानों अपना एक निजगुण मान रक्खा है। इसीसे जहाँ देखते हैं वहाँ प्रायः द्वेषभाव के सिवाय दूसरा कुछ भी गुण दृष्टिपथ नहीं आता। गच्छों के ममत्व में पड़ कर अथवा क्रियाओं के व्यर्थ झगड़ों में पड़ कर परस्पर एक दूसरे को 'उत्सूत्रभाषी' 'अविवेकी' 'अज्ञानी' 'भवाभिनंदी' आदि संबोधनों से संबोधित कर द्वेषभाव बढ़ाते हैं और द्वेषावेश में गुणीजनों (महात्माओं) की भी आशातना कर व्यर्थ कर्म बाँधते हैं।

यह 'जैनधर्म' सर्वमान्य धर्म है, इसके संस्थापक सर्वज्ञ सर्वदर्शी वीतराग भगवान् हैं, जो राग और द्वेष रहित थे और दूसरों को भी राग द्वेष रहित उपदेश देते थे। जैन मात्र उन्हीं के सदुपदेशों के ग्राहक और उनके वचन पर श्रद्धालु हैं। परन्तु खेद की बात है कि–आज दिन उन्हीं जैनोंने अपने निजस्वरूप को छोड़ राग द्वेष के आवेश में आकर भगवान् के उपदेश को विस्मरण कर दिन

पर दिन परस्पर निन्दा कर द्वेषभाव फैलाते हैं, अर्थात्–श्वेताम्बरी दिगम्बरीयो की और दिगम्बरी श्वेताम्बरियों की, स्थानकपन्थी मन्दिरमार्गियों की तथा मन्दिरमार्गी स्थानकपन्थियों की, तेरहपन्थी ढूंढियों की और ढूंढिये तेरहपन्थियों की, अश्लील ( अवाच्य ) शब्दों से निन्दा कर द्वेष भाव बढ़ाते हैं, परन्तु वास्तविक तत्त्व क्या है ? इस बात का विचार नहीं कर सकते ।

जैनी महानुभावो ! यह तुम्हारी उन्नति तथा वृद्धि होने का और सद्गुण प्राप्ति का मार्ग नहीं है, यह तो केवल अवनति का और अज्ञानी बनने का ही मार्ग है । आचार्यवर्य बहुश्रुतगीतार्थ–शिरोमणी–भगवान् श्रीहरिभद्रसूरीश्वरजी महाराज धार्मिक शिक्षा देते हुए लिखते हैं कि—

" एस पओसो मोहो, विसेसओ जिणमयठियाणं "

" धर्म के निमित्त अन्य किसी धर्मवाले के साथ द्वेषभाव रखना एक प्रकार का अज्ञान है, किन्तु जिनेन्द्रमत में स्थित पुरुषों को तो विशेषतः अज्ञान का कारण है. " इस वास्ते राग द्वेष के वश

न हो सत्य ( सद्‌गुण ) के ओर ही मन को आकर्षित रखना उचित है। क्योंकि—

" जबलौं राग द्वेष नहीं जीतहि,
तबलौं सुगति न पावे कोई "

जब तक राग द्वेष नहीं जीता जायगा तब तक मुक्ति सुख नहीं मिल सकता, न हृदयक्षेत्र की शुद्धि हो कर गुणानुराग का अङ्कूर ही ऊग सकता है।

कलह—

चौथा दुर्गुण 'कलह' है; जो कुसंप बढ़ाने का मुख्य हेतु है। यह बात तो निश्चयपूर्वक कही जा सकती है कि—जहाँ संप नहीं है, जहाँ मिलन स्वभाव नहीं है, जहाँ सभी नेता है, जहाँ कोई किसी की आज्ञा में नहीं चलता, अथवा जहाँ मनमाने कार्य करनेवाले हैं, वहाँ संपत्ति और सद्‌गुणों का अभाव ही है। लोगों की कहावत है कि—

जहँ सब संप रमत हैं, तहँ सुखवास लहरी।
जहँ चलत फूट फजीता, तहँ नित टूट गहरी ॥१॥

यह कहावत बहुत ही उत्तम है, क्यों कि—जिसके यहाँ कलह ( कुसंप ) उत्पन्न हुआ कि उस का दिनों दिन घाटा ही होगा, परन्तु उसका

देर क्यों लगा दी ?, हम तो सब भूखे बैठे हैं, बाल बच्चे न्यारे प्राण खाये जाते हैं और मन में कुछ और भी सन्देह करने लगी। सुविद्या तुरन्त ताड गई और कहने लगी कि, माता ! आज और दिन से लकडी भी तो दूनी आई हैं। इसी कारण देर लग गई, और मेरे पिताने मुझ पर दया करके जीवदान दिया है और तेरी सेवा-टहल करने के लिये मुझ पुत्री को लाया है, उस पर क्रोध मत कर। इस देर होने का कारण मैं ही हूं। इस प्रकार मीठे मीठे वचन कह कर उसे शान्त किया और उन लाई हुई लकडियों के तीन बोझ ( भारे ) बना कर बाप बेटों पर रख दिये कि, वेच आओ। और दिनों में तो चार पैसे की लकडी बिकतीं थी, आज वेही दस पैसे की बिकीं। क्यों कि, तीन बोझ थे। उस दिन छः पैसे का तो भोजन मंगवाया और चार पैसे को बचा रक्खा। दूसरे दिन इस सुविद्याने उसके दोनों लडकों को भी पिता के संग बहला पुछला कर, एक एक पैसे का लालच दे लकडी बीनने, और बेचने को भेजा और आप एक पडोसिन के यहाँ आटा पीसने की युक्ति लगा ली। यह लकडहारा पकी हुई रोटी लाता था। परन्तु उस दिन भी

जब एक एक पैसे देकर चार पैसे वच रहे और घर ही भोजन वनाने से सव का पेट उसीमें भर गया जिसमें और दिन भूखे रहते थे। तब उन वचे हुए पैसो की इसने रुई मँगाई और उसे अपनी पडोसिन के खाली चर्खे से कात कात कर सूत वेचा। इसी प्रकार महीने में इसके पास एक रुपया बच गया। उसकी उसने लकडहारे को एक कुल्हाडी मोल दिलवा दी और कहा कि बीनने से तो ईंधन थोडा और छोटा छोटा आता है। इस कुल्हाडी से काट काट कर अच्छी मोटी मोटी लकडी लाया करो, जो अधिक दामो की विके और कुछ पाडोसिन से उधार लेकर उससे सुई, कतरनी, पेचक और कपडा मँगवा लिया। उस से ही आप टोपियाँ वनाने लगी। उधर दस बीस घरों से मेल–मिलाप कर लिया। जव कोई वस्तु चाहिये, माँग लावे और काम निकाल कर दे आवे। किसीके लडके की टोपी सी दे और किसीका कुर्त्ता। खाँसी और दस्तों की औपध वना कर रख ली और सव को बांटने लगी। इससे तो यह रानी सव की वहुत ही यानी वन गई।

लकडी अव पांच छः आने की नित्य विकने

लगीं। दो दो तीन तीन आने की टोपियाँ विकने लगीं, थोडे ही दिनों में दस पांच रुपये जुड गये। अब इसने रसोइ के वर्त्तन खरी दे और रहने का मकान भी लीप छाव कर स्वच्छ किया, जिससे कि बाहर से आनेवालों को वैठने का सुभीता हो गया। आप भी टोपियाँ आदि वनाती थी और पड़ोसिनों की लडकियों को भी वनाना सिखाती थी। इसके बने हुए रुमाल, दुपट्टे, सुन्दर और चिकने होने से अधिक मूल्य में विकने लगे। जब कुछ फिर द्रव्य एकत्र हुआ, तो इसने धर्मपिता को दो गदहे मोल ले दिये और कहा कि, अब लकडी इन पर लाद कर लाया करो और बेचो मत, इकठी करते जाओ जब वर्षा होगी, तब बेचेंगे, जिससे दाम अधिक मिलेंगे और लिये लिये भी बेचने को मत फिरो। एक टाल कर लो, वहाँ बैठे बैठे वर्षा में बेचा करना। अब तो ला ला कर केवल जोडते ही जाओ।

लकडहारेने सोचा, बात तो अच्छी है। जब पेट भर कर खाना मिलने लगा, तो कुबुद्धि भी प्रसन्न रहने लगी और मनमें विचारने लगी कि, एक यह भी स्त्री है जो ऐसी चतुर है कि, जब से हमारे यहाँ आई है, क्या से क्या हो गया और एक

मै हूँ कि, नित्य कलह करती हूँ। जिस दिन से यह आई है, उस दिन से हमारे घर में लडाई का अब कोई नाम भी नहीं जानता। ऐसे ऐसे विचार करके थोड़े ही दिनों में कुबुद्धि भी बुद्धिमती हो गई। जब लकड़हारे के यहाँ इतना हो गया, तब सुविद्याने अपना और भी वैभव फैलाया। वह क्या था कि, अब स्त्रियों और बालक बालिकाओं की दवाई करने लगी। रानी तो थी ही; सब जानती ही थी। इससे यह नगर भर में प्रसिद्ध होने लगी और घर घर से बुलावे आने लगे। एक तो इसकी दवाई बहुत अच्छी थी, दूसरी इसकी बोलचाल, रहन सहन, शीलस्वभाव, दया, नम्रता आदि ऐसे थे कि, मन हर लेती थी। जिसके यहाँ एक बार हो आई, उसके यहाँ से सदा के लिये आह्वान (बुलावे) आने लगे। यहाँ तक कि अनेक घरों से अनेक वस्तुऑ भेट आने लगीं। अब तो इसका घर सब प्रकार से भरा पूरा रहने लगा तथा एक बात और कि, पड़ोस की लडकियो को अपने पास ले बैठे और उन को पढ़ाया करे। उनके संग अपने दोनो भाईयो ( लकड़हारे के दो पुत्रो ) को भी पढा लिया और थोड़ा सा लेखा-जोखा

अपने पिता ( लकड़हारे ) को भी सिखा दिया। इसका ऐसा नाम नगर में हुआ कि, भले घर की वहू वेटियों के यहाँ भी यह जाने लगी और कुछ मासिकवेतन भी दो चार वड़े वड़े घरों से पाने लगी। सेठ साहूकारों के घरों में जाने से इसकी प्रतीति और भरोसा वढ़ गया। यदि इसको १००, या ५० रुपये की आवश्यकता हो तो मिलने लगे।

जव इसका ऐसा हाल हो गया, तव इसने दो चार साहूकारों से कह सुन कर अपने नाम का माल उनके रुपयों से भरवा और उन्हीं से एक भरोसे का गुमास्ता नौकर रखवा कर अपने पिता को उसके संग भेजा, और कहा कि, इसको जा कर दूसरे देशों में वेच लाओ और जो कुछ वस्तु उन देशों में सस्ती हो, इसके पलटे में भरते लाना। यह कह उनको तो वहाँ रवाने किया और भाईयों से कहा कि, अव तुम सेठ साहूकार और भले मनुष्यों में वैठते उठते हो, तो अव इस प्रकार रहना चाहिये कि, कोई अपने मनमें तुम से घृणा न करे और पास वैठने और वैठाने में सकुचे नहीं, सो यह करना चाहिये कि, प्रथम तो रहने का घर उत्तम प्रकार का वनाना चाहिये, जिसमें किसी

उँचे कुल की बहू बेटी आवे तो अच्छी तरह सभ्यतासे बैठें उठें। इस लिये प्रथम किसी साहूकार की हवेली भाड़े पर ले लो, उनसे हमारी रीति भाँति भी अधिक प्रशस्य हो जावेगी। ऐसा विचार कर एक हवेली भाडे पर लिवा ली और उसीमें सब रहने लगे। दूसरी बात यह कि सदा से अपना धन्धा लकडी का है। यद्यपि हम उत्तम कुलीन है और धन्धा अधम है तथापि उसे नहीं छोडना चाहिये। परन्तु तुमको मैं बताऊं सो करो कि इस टाल में तो लाभ थोडा होता है और लकडी बेचनेवाले टालवाले ही कहलाते हैं। तुम कुछ मिस्तरी रख लो और बडे बडे पेड—साल, शीशम, आम, नीम आदि को मोल ले लेकर उनकी कुर्सी, मेज, सन्दूक, आदि ऐसी ऐसी कारीगरी की चीजें बनवाओ और रुपया जितना चाहिये, कारखाने के लिये उधार ले लेवें। नदी के तिरवर्ती किसी बडे वन से काट काट कर अच्छी लकडी मँगवाओ, जिनकी ये वस्तुएँ सुन्दर बनने में आवें। ऐसा विचार एक साहूकार से दो हजार रुपया उधार लिये। इन रुपयों से उन्हों ने लकडी मोल लेकर वे वस्तुएँ बनवाई, जो दुगुने चौगुने दाम की बिकीं। उधर

लकडहारा माल को दुगुने मूल्य पर वेच कर, और दूसरी नाना जाति की वस्तु लाद कर लाया, जो हाथों हाथ दूने और चौगुने दाम में उसी वक्त बिक गई। जिससे इनको खूब लाभ हूआ। जो रुपया लोगों का उधार लिया था, वह व्याज समेत चूकता दे दिया और जो वचा उसको अपने घर में रख लिया।

अब तो थोडे ही दिन में दस वीस हजार की पूंजी इनके घर में हो गई। दूसरे से भी उधार लेने की कुछ आवश्यकता न रही। पर सुविद्याने सोचा कि, अभी अपने घर के रुपयों से व्यवहार करना अच्छा नहीं है। एक बार और इसी प्रकार अपने पिता को भेज दूँ और जब अव के लाभ हो। तब उसके पीछे फिर उधार न लेंगे। ऐसा सोच कर एक दो महिने पीछे फिर अपने पिता और गुमास्ते को पहिले की बराबर माल भरवा कर साहूकारों से लदवा दिया।

अब तो सेठ साहूकारों में इनकी बडी साख (इज्जत) हो गई थी। सबने वे कहे सुने माल भर दिया। इधर इसने किसी ब्राह्मण के अच्छे कुल में अपने दोनों भाईयों के विवाह की सट्ट लगाई और तुरन्त

दोनों की सगाई करके चट्ट विवाह करा दिया। क्यों कि अव तो वहुत से अपनी अपनी वेटी देने को चाहते थे। जव इसका पिता लकडहारा परदेश से उलट कर आया और पहिले से भी अधिक लाभ हुआ, तव तो इन्होंने हुण्डी की कोठियॉ खोल दीं दूसरे नगरों में आढ़त डाली और सेठ वन वैठे, और ये सुविद्या के सुप्रवन्ध से जगत् सेठ की पदवी भी पा गये।

सुविद्याने देखा कि अव अवसर है कि, राजा को अपने वचन का परिचय दिखाऊं कि, मेरा कहना सत्य था, वा असत्य। यह विचार वह अपने धर्मपिता से वोली कि, अव आप जगत् सेठ कह-लाते हो और देश देश की अलभ्य वस्तुएँ आपके यहाँ आती है। कुछ अच्छी अच्छी वस्तुएँ ले कर राजा को भेट करना चाहिये। अपना यह धर्म है कि, अपने देश के राजा को अपने से प्रसन्न रक्खें। अव तक तो हम लोग किसी गिनती में न थे, पर अव तो वडे हो गये। न जाने, किस समय काम पडे। इस कारण आप अमुक अमुक कामदार से मिलो। फिर पीछे उनके द्वारा आपका मिलाप राजा से हो जायगा।

यह तो रानी थी, सब रीति भाँति राजद्वार की जानती थी। इसके पिताने कहा कि, मैं क्या जानूं इन बातों को। मैं तो लकड़हारा हूं। नहीं जानता कि, राजासे कैसे मिलते हैं?, रानीने उसको इस प्रकार की सब बातें समझा बुझा कर उसे राजा के पास भेज दिया। जिस प्रकार कि सुविद्याने पेश्तर इसको बताया था, यह उसी प्रकार राजा से मिला और घर आ कर सब वृत्तान्त कहा। थोड़े दिन पीछे सुविद्याने इसे फिर भेजा। इसी प्रकार दो चार मर्त्तवा मिला-भेंटी हुई, जिसमें यह सब बात जान गया और राजा से अधिक मेल मिलाप हो गया। जब इस प्रकार हो चुका, तब सुविद्याने कहा कि, पिताजी! आप राजा का भोजन एक बार अपने यहाँ कराओ। आप कहना कि, महाराज! इस दास के घर को भी किसी दिन पधार कर सुशोभित करिये और अपने चरणकमल से पवित्र कीजियेगा। इस प्रकार जब राजा से निवेदन किया, तो राजाने स्वीकार कर लिया और एक दिन नियत कर दिया कि, फलाने दिन हम आवेंगे। सुविद्या से जब यह आ कर कहा, तो उसने अपनी चतुराई से घर को ऐसा सुसज्जित किया कि, जैसे

राजा महाराजाओं का होता है। और वैसी ही सब सामग्री इकठी भी कर ली। अपनी बुद्धिमानी से राजा की रुचि के वे वे भोजन बनवाये कि, जब राजा आया तब घर की शोभा देखकर और भोजन पाकर अत्यन्त प्रसन्न और आश्चर्य निमग्न हुआ। क्यों कि जब से रानी सुविद्या इसके यहाँ से चली गई थी, इस राजा के यहाँ भी ये बातें न थी। राजा प्रसन्न होकर पूछने लगा कि, कहो, जगत् सेठ! तुम्हारे सन्तान क्या है? उसने उत्तर दिया कि, महाराजाधिराज! आपकी कृपा से दो पुत्र हैं और एक धर्मपुत्री है। वे सब आपके दर्शन की अभिलाषा मे बैठे है। राजाने कहा कि उनको बुलाओ? यह सुन कर दोनो लडकोंने, तो आ कर प्रणाम किया और राजाने जो पूछा, उसका यथोचित उत्तर दिया, जिससे राजा बहुत प्रसन्न हुआ। क्योंकि सुविद्याने इनको पहिले ही से सब सिखा पढ़ा दिया था कि, राजाओं से यों बोलते चलते हैं। जब राजाने पुत्री के लिये पूछा, तो सेठने कहा कि, महाराज! वह उस कोठरी मे है। आप वहाँ ही पधार कर उसको दर्शन देकर कृतार्थ कीजिये।

यह सुन राजा ज्यों ही उठ कर वहाँ गया,

त्यों ही सुविद्याने उठ कर साष्टाङ्ग नमस्कार पूर्वक राजा का अति आदर और सत्कार किया। राजा को उसकी सूरत देखते ही रानी सुविद्या का स्मरण हुआ कि, यह तो उसकी समान, या वही सुविद्या जान पड़ती है। पर यह जगत् शेठ की पुत्री बनती है, वह क्यों कर होगी ? पर हाँ, एक बात अवश्य है कि, इसकी अवस्था सुविद्या से अवश्य मिलती है। और जगत् शेठ की अवस्था तो इसके बेटे के बरोबर ज्ञात होती है। बेटी बाप से छोटी होना चाहिये व माता की सी सूरत वाली। यह कदापि इसकी पुत्री नहीं है। इसमें अवश्य कुछ न कुछ भेद है। राजा इसी सोच विचार में था कि, सुविद्या राजा के चरणों में गिर पड़ी और कहने लगी कि, आप सन्देह न करिये। मैं जगत् सेठ की पुत्री नहीं हूं। मैं तो आपकी ही दासी हूं और यह सब अपने वचन का परिचय दिखाने और सत्य करने को किया है। यह वही लकडहारा है और मैं वही रानी सुविद्या हूँ। अपराध इस दासी का क्षमा कीजिये और अपनी सेवा में रखिये। इतने दिन मैंने आपके विरह में बडे बडे कष्ट से नीति और धर्म को पाल कर काटे हैं। राजाने यह

सुन कर मन में बहुत लज्जा को स्थान दिया। रानी को घर ले गया और उस जगत्सेठ को अपना आधा राज्य देकर बराबरी का बना लिया।

अन्त में राजा, रानी और वह जगत्सेठ ( लकडहारा ) सकुटुम्ब पारमेश्वरी दीक्षा ग्रहण कर और उसे निर्दोष पाल कर सदा शाश्वत सुख विलासी बने।

पाठको ! जिस प्रकार रानी सुविद्याने अपना और अपने सहवासियों का सुधारा किया और उन्हें सद्गुणी बनाकर उभयलोक में सुखी बना दिये। इसी प्रकार एक सद्गुणी स्त्री, अनेक परिचय में आनेवाले व्यक्तियों ( स्त्री पुरुषों ) का सुधारा बडी आसानी ( सुगमता ) से कर सकती है। यह बात निःसन्देह समझना चाहिये।

स्त्रियों को सद्गुणी बनने के लिये इस प्रकार अपना रहन सहन बना लेना चाहिये कि, सब के साथ मधुरता से बोलना, नित्य प्रसन्नमुख रहना, किसी की निन्दा, या मर्मोद्घाटन न करना, घर की इज्जत बढाने में कटिबद्ध रहना, एकान्तमें पर पुरुषों से, या कुटिल और निन्दाखोर स्त्रियों

से वात न करना, सव का हरएक काम धीरप और यतना से करना, सव के साथ प्रेम और मेलमिलाप से रहना, घर धन्धे से बचे हुए टाइम में धर्मग्रन्थों का अभ्यास करना, और फिज़ूल वातों में अपना अमूल्य समय वरवाद न करना, सुशील और सदाचारी वनना।

जिससे कषायाग्नि शान्त हो वह मार्ग धारण करना चाहिये—

तं नियमा मुत्तव्वं, जत्तो उप्पज्जए कसायऽग्गी।
तं वत्थुं धारिज्जा, जेणोवसमो कसायाणं ॥ ११ ॥

"तद् नियमेन मोक्तव्यं, यस्मादुत्पद्यते कषायाग्निः।
तद् वस्तु धारयेद्, येनोपशमः कषायाणाम् ॥ ११ ॥"

शब्दार्थ–( जत्तो ) जिस कार्य से ( कसाऽग्गी ) कषायरूप अग्नि ( उप्पज्जए ) उत्पन्न होती हो ( तं ) उस कार्य को ( नियमा ) निश्चय से ( मुत्तव्वं ) छोड़ना चाहिये और ( जेण ) जिस कार्य से ( कसायाणं ) कषायों का ( उवसमो ) उपशम हो ( तं ) उस ( वत्थुं ) वस्तु को–कार्य को ( धारिज्जा ) धारण करना चाहिये।

भावार्थ–उस कार्य को अवश्य छोड़ देना चाहिये जिससे कि कषायरूप अग्नि प्रदीप्त होती हो

और उस कार्य को अवश्य आचरण करना चाहिये जिससे कि कपायों का उपशम हो।

विवेचन–जिसके निमित्त से अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन और अनन्त चारित्र आदि उत्तम गुणों का विनाश हो जावे, तथा चौरासीलक्ष जीव-योनि में अनेक असह्य दुःखों का अनुभव करना पड़े उसका नाम कपाय है। कष–अर्थात् क्लेशों का जिससे आय–लाभ हो सो 'कषाय' कहलाता है। जिस प्रकार अग्नि अपने अनुरूप संयोग को पा कर प्रदीप्त हुआ करती है, उसी प्रकार कपाय भी अपने अनुरूप संयोगों को प्राप्त कर प्रज्वलित हो उठते है, और उत्तम गुणों का घात कर डालते हैं। कपाय चार हैं–क्रोध १, मान २, माया ३ और लोभ ४। इन चार कपायों के विपय में शास्त्रकारों ने वहुत कुछ उपदेश दिया है, परन्तु यहाँ पर उसका दिग्दर्शन मात्र कराया जाता है।

क्रोध और उसका त्याग––

अनेक अनर्थों का कारण, वोधिवीज का घातक, दुरितों का पक्षपाती, नरक भवन का द्वार, और चारित्रधर्म का वाधक क्रोध है। कोटि वर्प पर्यन्त की हुई तपस्या इसी क्रोध के प्रसंग से नष्ट हो जाती

है, अत एव इसको शान्त करने का ही उपाय करते रहना चाहिये, क्योंकि क्रोध प्राणी मात्र में परिताप उपजाने वाला है। कहा है कि–

सवैया २३ सा–

रीस सुं जहेर उद्वेग वढ़े अरु,
  रीस सुं शीश फूटे तिन ही को।
रीस सुं मित्र भी दाँत को पीसत,
  आवत मानुष नाहिं कहीं को॥
रीस सुं दीसत दुर्गति के दुख,
  चीस करन्त तहाँ दिन हिं को।
यों 'धर्मसिंह' कहे निशदीह
  करे नहिं रीस सोही नर नीको॥ १॥

भावार्थ–क्रोध करने से एक दूसरों के ऊपर जहर–कुत्सित ( खोटें ) घाट मढ़ने के विचार करने पड़ते हैं और अनेक उद्वेग ( मानासिकक्लेश ) खड़े होते हैं; सैकड़ों लोगों के साथ वैर विरोध और माथा कूट ( बकवाद ) करना पड़ती है, क्रोधावेश में मनुष्य विश्वासी पर भी अप्रियता पूर्वक दाँत कड़ कड़ाता है; और क्रोधी जानकर पाहुना तरीके भी कोई उसके पास नहीं आता, न उसकी कोई

यथार्थ सार संभाल कर सकता है। क्रोध के प्रभाव से ही आखिर खोटी गति में पड़कर नाना प्रकार के बध बन्धनादि दुःख देखना पड़ते हैं, इसलिये सज्जनो को उचित है कि क्रोध के वशवर्त्ती न हों। क्यों कि जो महानुभाव क्रोध नहीं करते संसार मे वेही उत्तम, और सन्मार्गानुगामी हैं।

तिच्छन क्रोध से होय विरोधऽरु,
  क्रोध से बोध की शोध न होई।
क्रोध से पावे अधोगति जाल को,
  क्रोध चॅडाल कहे सब कोई॥
क्रोध से गालि कही वढ़िवेढऽरु,
  क्रोध से सज्जन दुर्जन होई।
यहे ' धर्मसिंह ' कहे निशदीह,
  सुनो भैया क्रोध करो मत कोई॥ २॥

भावार्थ--अत्यन्त क्रोध करने से लोगों के साथ वैरभाव वढ़ता है और यशःकीर्त्ति का सत्यानाश हो जाता है, क्रोध के समागम से सद्ज्ञान व सम्यक्त्व दर्शन की शुद्धि नहीं हो सकती, क्रोध के योग से अधोगति--नरक, तिर्यञ्च, आदि नीच गति का जाल प्राप्त होता है, संसार में सभी लोग क्रोध

को चंडाल के बराबर कहते हैं, जिसके संपर्क से मनुष्य अशुचि हो जाता है, गुस्सेबाज मनुष्य गाली गुसा देकर कंकास (कलह) के वशवर्त्ती होता है, क्रोधरूप अज्ञान के सबब से सज्जन पुरुष भी दुर्जन हो जाता है, इसलिये महानुभावो! क्रोध सर्वथा त्याग कर देना चाहिये। क्योंकि यह अनेक सन्तापों का स्थान है। कहा भी है कि—

आप तपे पर संतपे, धन नी हानि करेह।
कोह पइट्ठे देह घर, तिन्नि विकार धरेह॥ १॥

देह—शरीररूप घर के अन्दर उठा हुआ क्रोध अपने को क्लेश, और दूसरों को सन्ताप तथा बाह्याभ्यन्तर धन की हानि रूप तीन विकार पैदा करता है। यह बात अनुभव सिद्ध भी है कि—मनुष्य को जब क्रोध उत्पन्न होता है तब वह थर थर काँपने लग जाता है, और उसके सारे शरीर पर पसीना या ललाई चढ़ जाती है, यहाँ तक कि उस समय में उसके सामने जो अत्यन्त प्रियमित्र भी कोई आ जाय तो भी वह शत्रुभूत मालूम होता है। इसीसे कहा जाता है कि—'क्रोधो नाम मनुष्यस्य शरीराद् जायते रिपुः' मनुष्यों के शरीर से ही क्रोधरूप शत्रु पैदा होता है जिससे धर्म और कुल

कलंकित हो जाता है। क्योंकि 'क्रुद्धो हन्याद् गुरूनपि' अर्थात् क्रुद्ध मनुष्य अपने गुरु को भी मारता है। इसलिये रोप मे जो बुद्धि पैदा होवे उसका अवश्य त्याग करना श्रेष्ठ है, क्योकि किंपाकफल की तरह क्रोध का परिणाम भी अनिष्टकर है।

शास्त्रकारों ने इस विषय में क्रोधफलसंदर्शक अनेक दृष्टान्त दिये है। जैसे 'अच्चंकारीभट्टा' ने क्रोध के सवब से नाना दुःखों का अनुभव कितना किया है? कल्पसूत्र जो प्रत्येक वर्ष पर्युषणा महापर्व में वॉचा जाता है, उसमें भी प्रत्यक्ष एक चण्डकौशिक नाग का दृष्टान्त देख पड़ता है, जो कि पूर्वभव मे एक क्षुल्लक के ऊपर क्रोध करने से ही मर कर अतिनिकृष्ट तिर्यञ्चयोनिक सर्पजाति में उत्पन्न हुआ। इत्यादि आख्यानो का मनन करने से साफ जाहिर होता है कि क्रोध का फल कितना दु:खप्रद और निन्दनीय है, अत. सज्जन महानुभावो! क्रोध को छोडो और क्षमा रूप महागुण को धारण करो, क्यो कि क्षमा से जो कार्य सिद्ध होता है वह क्रोध से नहीं, इसमे कारण यह है कि सपूर्ण

---

१ देखो अभिधानराजेन्द्र कोप के पहिले भाग का १८१ पृष्ठ,
२ और चौथे भागका वीर शब्द।

कार्य को पार लगाने वाली बुद्धि क्रोध के प्रसंग से नष्ट हो जाती है। इसलिये क्रोध को छोड़ कर सर्वाङ्ग सुन्दर क्षमागुण का अवलंबन करना चाहिये, जिससे कि अनेक सद्गुणों की प्राप्ति हो।

मान और उसका त्याग—

मानी मनुष्य के अन्दर विद्या, विनय, विवेक, शील, संयम, सन्तोष, आदि उत्तम गुणों का नाश होता है।

प्राप्त हुई वस्तुओं से अहंकार करने को 'मद' और विना संपत्ति के ही केवल अहंकार रखने को 'मान' कहते हैं।

मद आठ हैं—१ जातिमद—मातृ पक्ष का अहंकार करना, मेरी माता बड़े घराने की है, दूसरों की माता का तो कुछ ठिकाना नहीं है। २ कुलमद—पितृपक्ष का अभिमान रखना, हमारा पितृ पक्ष उत्तम राजवंशी है, दूसरों का कुल तो नीच है। ३ बलमद—अपने को जो सामर्थ्य याने पराक्रम मिला है उसकी प्रशंसा करे और दूसरों को घासफूस के समान समझे। ४ रूपमद—सर्वाङ्गसुन्दर सुरम्य रूप पा कर मनमें समझे कि—मेरे समान संसार में रूपसौभाग्य दूसरे किसी को नहीं मिला है। ५ ज्ञानमद—अनेक प्रकार की विद्याओं

को सीख कर, या षट्दर्शनों के सिद्धान्तो का पारगामी हो कर मन मे विचारे कि–मेरा पराजय कौन कर सकता है, मैने सव पण्डित समूहों का मद उतार दिया है, मेरे सामने सब लोग वेवकूफ ( मूर्ख ) हैं। ६ लाभमद–मेरे समान भाग्यशाली कोई भी नहीं है, मै खोटा भी कार्य उठाता हूँ तो उसमे लाभ ही मिलता है। ७ तपमद–संसार में मेरी की हूई तपस्या के समान दूसरा कोई नहीं कर सकता, मै महा तपस्वी हूं, देखो ! तपस्या की उत्तमता से लोग मुझे खूब वॉदते, और पूजते है। ऐसा दूसरों को कोई नहीं मानता इस लिये मै ही महा तपोधन हूॅ। ८ ऐश्वर्यमद–ठकुराई व संपत्ति या किसी ओहदे पर आरूढ हो कर घमंडी वन जाना, और दूसरे किसी की आज्ञा नहीं मानना, गद्दी का गधहा बना रहना, दूसरों की और अपने पूज्य लोगो की प्रशंसा नहीं सहन करना, दूसरों को अपना सेवक समझना, और सव कहीं अपनी ही प्रशंसा की चाहना रखना।

ये आठों मद आठो वातों की प्राप्ति में सहायभूत हैं, यथा–जातिमद से नीचजाति, कुलमद

से अधमकुल, वलमद् से निर्वलता, रूपमद् से कुरूपी अवस्था, ज्ञानमद् से अत्यन्त अज्ञानता ( मूर्खता ); लाभमद् से दरिद्रता, तपमद् से अविरति दशा, ऐश्वर्यमद् से निर्धनता और सब का सेवकपना प्राप्त होता है; अत एव सज्जनों को किसी बात का मद् नहीं करना चाहिये। संसार में ऐसी कोई बात नहीं है जिसका मद् किया जाय। लोगों की भारी भूल है कि थोडी सी योग्यता पाकर अहंकार के वशीभूत हो जाते हैं। परन्तु यह नहीं शोचते कि--

सवैया ३१ सा--

केई केइ बेर भये भूपर प्रचण्ड-भूप,
बड़े बड़े भूपन के देश छीन लीने हैं।
केई केइ बेर भये सुरभोनवासी देव,
केई केइ बेर निवास नरक कीने हैं॥
केई केइ बेर भये कीट मलमूत माहीं,
ऐसी गति नीच बीच सुख मान भीने हैं।
कौड़ी के अनंत भाग आपन विकाय चुके,
गर्व कहा करे मूढ! देख दृग दीने हैं॥१॥

भावार्थ—अनन्त दुःखदावानलसन्तप्त इस

संसार में कई वार ये सकर्मी प्राणीगण प्रभावशाली राजा हो चुके है, और अनेक समय राजाओं के देश छीन कर चक्रवर्ती राजा वन चुके है। तथा कई वार चारों निकाय के उत्तम, मध्यम और कनिष्ठ देवों में उपज चुके हैं, एवं कई वार नरक गति में पैदा हो कर असह्य दुःख सहन कर चुके है। इसी प्रकार कई वार मल मूत्र कर्दम आदि के मध्यमें कीट योनि में उत्पन्न हो चुके हैं, कई वार अति निन्द-नीय गतियों मे निवास कर नाना दुःखों का अनु-भव होने पर भी सुख मान कर रह चुके हैं, और कई वार चौरासी लक्ष जीवयोनीरूप चौवटा के वीच में कौड़ी के अनन्त वें भाग में विक चुके हैं। इस लिये हे महानुभावो! जरा दृष्टि देकर विचारो कि अव मद किस पर किया जावे, क्यों कि हरएक प्राणी की पूर्वावस्था तो इस प्रकार की हो चुकी है तो ऐसी दशा में गर्व करना नितान्त अयुक्त हे ओर तीनों काल में इससे फायदा न हुआ ओर नहीं होगा। देखो संसार में किसी का मान नहीं रहा, राजा रावण ने अभिमान से 'रामचन्द्र' जेसे न्यायनिष्ट महात्मा के साथ वेर विरोध वढाकर लङ्का का जय-शाली राज्य खो दिया, और आखिर मर कर नरक

कुण्ड में पड़ा तथा दुःखी हुआ, महात्मा 'बाहुबली' मुनि मुद्रा धारण कर एक वर्ष पर्यन्त कायोत्सर्ग ध्यान में खडे रहे, परन्तु अभिमान के सबब से उन्हें केवल ज्ञान उत्पन्न नहीं हुआ, किन्तु जब भगवान् श्रीऋषभदेवस्वामीजी की भेजी हुई 'ब्राह्मी' और 'सुन्दरी' ने आकर कहा कि–' हे बंधव! गज ऊपर से नीचे उतरो, गजारूढ़ पुरुषों को केवलज्ञान नहीं होता ' इस प्रकार उत्तमोत्तम प्रभावशाली सुभाषित वचनों को सुन कर शान्तिपूर्वक विचार करने से ' बाहुबली ' ने अपनी गंभीर भूल को स्वीकार कर लिया और विचार किया कि वास्तव में ये महासातियाँ ठीक कहती हैं। मैं मानरूपी हाथी के ऊपर चढ़ा हुआ हूँ, इसीसे अब तक मुझे केवल ज्ञान नहीं हुआ तो अब मुझको उचित है कि इस मानगज से उतर कर अलग हो जाना। ऐसा विचार के मिथ्याभिमान का त्याग किया, फिर क्या था तात्कालिक कैवल्य ज्ञान उत्पन्न हो गया।

पाठक ! जो अभिमान दशा को छोड़ कर विनय गुण का सेवन करता है वह चाहे चक्रवर्त्ती हो या भिखारी, सब साधुभाव में एक समान है। इस विषय में यदि चक्रवर्त्ती यह शोचे कि मैं तो

पहिले भी महा ऋद्धिमान था, और अब भी सब का पुजनीय हूँ तो यह अभिमान करना व्यर्थ है। क्योंकि यह आत्मा संसार में सभी पदवियों का अनुभव अनेक वार कर चुका है। इसलिये संसार में धिक्कार के लायक एक भी प्राणी नहीं है, जो लोग अहङ्कार में निमग्न रहते हैं वे अपने पूर्वभवों का मनन नहीं करते, नहीं तो उन्हें अभिमान करने की आवश्यकता ही न पड़े।

शास्त्रकारों ने मान की महीधर के साथ तुलना की है। पर्वत में जिस प्रकार ऊँचे ऊँचे शिखर होते हैं वे आड़े आ जाने से दुर्लंघ्य हो जाते हैं, उसी प्रकार मान महीधर के भी अष्टमद रूप आठ ऊँचे ऊँचे शिखर हैं वे मनुष्यों के निज गुणों का विकास नहीं होने देते, और सद्गुण की प्राप्ति में अन्तरायभूत होते हैं। जिस प्रकार हाथी मदोन्मत्त हो कर आलानस्तम्भ को और सघन साँकल को छिन्न भिन्न करते देर नहीं करता, उसी प्रकार अभिमानी मनुष्य भी शमतारूप आलानस्तभ को और निर्मल बुद्धिरूप साँकल को तोड ते देर नहीं करता। मानी पुरुषों के हृदय में सद्बुद्धि पैदा नहीं होती, क्योंकि अभिमान के प्रभाव से ज्ञानचक्षु आच्छादित रहते हैं,

इससे उच्चदशा का सर्वथा विनाश हो जाता है। जो महानुभाव अहंकार के कारण सारी दुनिया में नहीं समाते वे भी बेंतभर ( अल्पतर ) कमरे में समाते देर नहीं करते। अत एव जो सत्पुरुष मान को छोड़ कर विनय गुण का अवलंबन करेंगे वे अनेक सद्गुणों और अनुपम लीला के भाजन बनेंगे।

माया और उसका त्याग–

माया एक ऐसा निन्दनीय दुर्गुण है जो बनी बनाई बात पर पानी फेर देता है, और लोगों में अविश्वासी बना कर लज्जास्पद बना देता है। वस्त्र त्याग कर जन्म पर्यन्त नग्न रहो, केशलुञ्चन करते रहो, जटाधारी बन जाओ, भूमि पर या लोहे के कीलों पर शयन नित्य करते रहो, अनेक प्रकार के व्रत प्रत्याख्यान करके शरीर का शोषण कर डालो, सकल शास्त्रों में पारगामी हो जाओ, ध्यान में स्थित रह कर वर्षों तक बैठे रहो, मौनमुद्रा धारन कर लो, परन्तु जब तक हृदयभवन से कपटरूप दावानल नष्ट नहीं हुआ तब तक पूर्वोक्त एक भी क्रिया फलदायक नहीं हो सकती। क्योंकि आचार्य हो या उपाध्याय, योगी हो या सँन्यासी, साधु

हो या गृहस्थ, क्रियापात्र हो या शिथिलाचारी, पंडित हो या मूर्ख, माया जाल तो सब के लिये दुःखदायक और मुक्तिमार्ग निरोधक ही है।

जिनेश्वरों ने यद्यपि एकान्तविधि और एकान्तनिषेध किसी बात का नहीं निरूपण किया और शरीरशक्ति प्रमाणे द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव चतुष्टयी के अनुसार प्रवृत्ति करने की आज्ञा दी है। और पर्षद् में बैठ कर उपदेश दिया है कि–' माया को छोड़ो। जहाँ तक निष्कपट भाव नहीं रखोगे तहाँ तक भला नहीं हो सकेगा। मल्लिजिनेन्द्र ने अपने पूर्वभव में कपट से तप किया जिससे उन्हें स्त्रीगोत्र बाँधना पडा, अतः कपट करना बहोत बुरा है" माया नरक कुंड में जाने के लिये सीढ़ी के समान है, स्वर्ग और अपवर्ग के सुखों को जलाने के लिये दावानल है, ज्ञानेन्दु को ढाँकने में राहु के समान है और सुकृतवल्ली को काटने के लिये कुठार ( कुहाड़ी ) है।

कुडिलगई कूरमई, सयाचरणवज्जिओ मलियो।
मायावी नरो भुयगव्व, दिट्ठमत्तो वि भयजणओ॥

भावार्थ–मायावी पुरुष वक्रगतिवाला, क्रूर

( दुष्ट ) बुद्धिवाला, सदाचरण से वार्जित अर्थात् उत्तम–आचार से रहित, मलिन हृदयवाला और सर्प की तरह देखने मात्र से भय उत्पन्न करनेवाला होता है।

मायावी लोग ऊपर से प्रसन्नवदन और मधुर-वचन बोलने वाले होते हैं, किन्तु उनके हृदय में प्रतिक्षण माया रूप कतरनी चला करती है। भादों में चीभड़े और जुआर के छोड़ देखने में अत्यन्त सुन्दर मालूम होते हैं परन्तु जब पशुओं ( ढोरों ) के खाने में आ जाते हैं तो उनके शरीर में 'मीणा' रोग पैदा कर मरण के शरण बना डालते हैं। उसी प्रकार मायावी पुरुष भी अपना ऊपरी व्यहार अच्छा बता कर लोगों को फन्दे में डाल देते हैं। दंभी लोग गुणी जनों का किसी समय कुछ छिद्र पाकर उसको विस्तार कर उनका अपवाद उडाने में चतुर हुआ करते हैं, और मायावी सत्य के तो शत्रु ही होते हैं। जैसे भोजन के साथ खाई गई मक्खी खुद प्राण-भ्रष्ट हो कर खानेवाले को भी वान्त ( वमन ) कराये विना नहीं रहती, इसी तरह मायावी खुद धर्मभ्रष्ट हो कर दूसरों को भी धर्म से वेमुख बना डालते हैं। अतः गुणसंपात्ति की चाहना रखनेवाले

महानुभावों को माया ( कपट ) और मायावी लोगों का समागम सर्वथा त्याग करना चाहिये।

यदि कहा जाय कि—शास्त्रकारों ने कारणवशात् मायास्थान सेवने की आज्ञा क्यों दी है, क्या किसी कारणवश माया करने में दोष नहीं है ?।

इसका उत्तर यह है कि धार्मिक निन्दा मिटाने के लिये शास्त्राज्ञा से यथाविधि जो मायास्थान को सेवन किया जाता है वह मायास्थान ही नहीं है। क्यों कि उसनें अपना स्वार्थ कुछ भी नहीं है किन्तु जैन शासन की रक्षा है, इससे वह अमायी भाव है। आत्मप्रबोध ग्रन्थ के तीसरे प्रकाश में लिखा है कि—

य· शासनोड्डाहनिवारणाऽऽदि—
सद्धर्मकार्याय समुद्यतः सन्।
तनोति मायां निरवद्यचेताः,
प्रोक्तः स चाऽऽराधक एव सुज्ञैः ॥१॥

भावार्थ—जो शासन की निन्दा निवारण आदि सद्धर्म कार्य के वास्ते उद्यत हुआ पुरुष निरवद्य ( निर्मल ) परिणाम से मायास्थान का सेवन करता है, वह महर्पियों के द्वारा आराधक ही कहा गया है।

इसलिये धर्म की अपभ्राजना ( निन्दा ) मिटाने के लिये जो 'माया' है, वह माया नहीं समझना चाहिये, क्योंकि जहाँ जिनेन्द्र की आज्ञा है वहाँ किञ्चिन्मात्र भी दोष संभवित नहीं होता। जो जिनाज्ञा में दोष समझते है वे दिग्मूढ और भवाभिनन्दी हैं, उनका भला नहीं हुआ और न होगा। इससे कारण की वातों को धर्ममार्ग में कभी नहीं लेना चाहिये, उत्सर्ग से तो सकल शास्त्रों ने मायास्थान सेवन करने का निषेध ही किया है। इससे जो सद्गुणी वनना हो, और आत्म निस्तार करना हो तो माया का सर्वथा त्याग करो, क्योंकि हर एक गुण की प्राप्ति निष्कपटभाव के विना नहीं हो सकती !

लोभ और उसका त्याग—

अज्ञान रूप विषवृक्ष का मूल, सुकृतरूप समुद्र को शोषण करने में अगस्त्यऋषि के समान, क्रोधानल को प्रदीप्त करने में अरणिकाष्ठ के समान, प्रतापरूप सूर्य को ढाँकने में मेघसमान, क्लेशों का भवन, विवेकरूप चन्द्रमा का ग्रास करने में राहु के समान, आपत्तिरूप नदियों का समुद्र, कीर्तिरूप लता का विनाश करने में उन्मत्त हस्ति के समान लोभ है।

क्रोध से प्रीति का, मान से विनय का, माया से मित्रता का, और लोभ से प्रीति, विनय, मित्रता आदि सब सद्‌गुणों का नाश होता है। सव दर्शन-कारों का यही मन्तव्य है कि लोभ से लाभ कुछ नहीं है प्रत्युत हानि तो अवश्य ही होती है। लोभ का यह स्वभाव ही है कि ज्यो ज्यों अधिक लाभ हुआ करता है त्यों त्यों उसका वेग अधिकाऽधिक वढ़ा करता है, और उस लोभ के नशे में आपत्तियाँ भी संपत्तिरूप जान पडती हैं। लोभी मनुष्य की इच्छा अपरिमित होती है जिसका अन्त ब्रह्मा भी नहीं पा सकता। सव समुद्रो मे स्वयंभुरमण अस-ख्येय योजन प्रमाण का गिना जाता है उसका पार मनुष्य किसी काल में नहीं पा सकता, परन्तु किसी देव की सहाय मिल जाय तो उसका भी पार करना कोई भारी वात नही है, लेकिन हजारों देवेन्द्रों का सहाय प्राप्त होने पर भी लोभाम्वुधि का तो पार नहीं आ सकता। सर्वज्ञ भगवन्तोंने सूत्रों के द्वारा निरूपण किया है कि—

सुवण्णरूप्पस्स य पव्वया भवे,<br>
सिया हु केलाससमा असंखया।

नरस्स लुद्धस्स न तेहिँ किंचि;
इच्छा हु आगाससमा अणंतिया॥

भावार्थ—एक लक्ष योजन प्रमाण सुमेरु पर्वत के वरावर स्वर्णमय और रूप्यमय असंख्यात पर्वत भी प्राप्त हो जाँय तो भी लोभी को उससे लवलेश भी तृप्ति नहीं हो सकती; क्योंकि इच्छा आकाश के समान अनन्त है। जैसे आकाश अन्त रहित है, वैसे इच्छा भी अन्त रहित है।

जैसे किसी मनुष्य को 'सन्निपात' हो जाता है तव वह अपने स्वभाव को भूल कर अनेक चेष्टा करने लगता है। उसी तरह लोभी मनुष्य भी नाना चेष्टाओं के चक्र में घूमने लग जाता है, और हिंसा, चोरी, झूठ, विश्वासघात आदि कुकर्मों से लोभ का खड्डा पूरा करने में उद्यत बना रहता है, परन्तु तृष्णा की पूर्ति नहीं हो सकती। एक कवीश्वरने लिखा है कि—

जो दश वीस पचास भये,
शत होत हजारन चाह चगेगी।
लाख करोड अर्व्व खर्व भये,
पृथ्वीपति होनकी चाह थगेगी॥

स्वर्ग पाताल को राज कियो,
तृष्णा अति से अति लाय लगेगी ।
'सुन्दर' एक सन्तोष विना,
शठ ! तेरि तो भूख कदी न भगेगी ।१।
तीनोंहि[1] लोक मे अहार कियो,
अरु सर्व समुद्र पीयो है पानीं ।
और जठे तठ ताकत बोलत,
काढ़त ऑख डरावत प्रानी ।
दॉत देखावत जीभ हलावत,
ताहिते मै तोय डाकन जानी ।
खात भये कितनेई दिन,
हे तृसना ! अंजहू[2] न अघानी[3] ॥२॥

लोभाम्बुधि में अनेक राजा, महाराज, सेठ, साहूकार, देव दानव, इन्द्र आदि हाय हाय करते तना चुके हैं किन्तु तो भी तृष्णा डाकिनी को सन्तोष नहीं हुआ। स्वर्णमृग के लोभ से रामचन्द्रजी अनेक दुःखों के पात्र वने थे–इसी पर एक कवि ने कहा है—

"असम्भवं हैममृगस्य जन्म,
तथापि रामो लुलुभे मृगाय ।

---

१ जहॉं तहॉं, २ अब भी, ३ तृप्त हुई ।

प्रायः समापन्नविपत्तिकाले,

धियोऽपि पुंसां मलिनीभवन्ति ॥१॥"

भावार्थ—सुवर्ण का मृग होना असंभव है, यह जानते हुए भी रामचन्द्रजी मायामय मृग के लिये लोभी हुए। प्रायः करके जब विपत्ति आने वाली होती है तब लोभवश मनुष्यों की बुद्धि भी मलिन हो जाती है।

स्त्रियों के लोभ से रावण और धवल सेठ, धन के लोभ से मम्मण और सागर सेठ, सातवें खण्ड के लोभ से 'ब्रह्मदत्त' चक्रवर्त्ती आदि अनेक महानुभाव संसार में नाना कदर्थनाएँ देख कर नरक–कुण्ड के अतिथि बने हैं। अतः लोभ करना बहुत ही खराब है और अनेक दुर्गुणों का स्थान, तथा संपत्तियों का नाशक है। जब तक सन्तोष महागुण का अवलम्बन नहीं लिया जावे तब तक लोभदावानल शान्त नहीं होता। संसार में प्राणी-मात्र को खाते, पीते, भोग करते और धन इकठा करते अनन्त समय बीत गया है परन्तु उससे हाल तक किंचिन्मात्र तृप्ति नहीं हुई और न सन्तोष लाये विना तृप्ति हो सकेगी। क्योंकि सन्तोष एक

ऐसा सद्गुण है जिसके आगे तृष्णा का वेग बढ़ ही नहीं सकता, कहा भी है कि—

गोधन गजधन वाजिधन, अरु रत्न की खान।
जब आवत संतोष धन, सब धन धूलि समान॥

भावार्थ—जगत में गौ, हाथी, घोड़ा आदि अनेक प्रकार का धन विद्यमान है और रत्नों की खानियाँ भी विद्यमान हैं, परन्तु वह सब धन चिन्ताजाल से आच्छादित होने से तृप्ति का कारण नहीं है, किन्तु लाभ के अनुसार उत्तरोत्तर तृष्णा का वर्द्धक है। इस लिये जब हृदय में सन्तोष महाधन संगृहीत होता है, तब बाह्य सब धन धूल के समान जान पड़ता है।

अत एव लोभदशा को समस्त उपाधियों का कारण समझ कर छोड़ना ही अत्युत्तम और अनेक सद्गुणो का हेतु है। कारण यह है कि तृष्णा का उदर तो दुष्पूर है उसका पूरना बहुत ही कठिन है। उत्तराध्ययन सूत्र के ८ वें अध्ययन में लिखा है कि—

कसिणं पि जो इमं लोयं, पडिपुण्ण दलेज्ज इक्कस्स।
तेणा वि से न सतुसे इइ दुप्पूरए इमे आया ॥१६॥

भावार्थ—' कपिलमुनि ' विचार करते हैं कि यदि किसी पुरुष को समस्त मनुष्यलोक और इन्द्रलोक का भी संपूर्ण राज्य दिया जाय, तो भी उतने से वह सन्तोष को नहीं पाता, इससे तृष्णा दुष्पूर्य है अर्थात् इसकी पूर्त्ति के लिये संतोष के सिवाय दूसरा कोई उपाय नहीं।

इससे सन्तोष गुण का ही हर एक प्राणी को अवलम्बन करना चाहिये, क्योंकि सन्तोष के आगे इन्द्र, चन्द्र, नागेन्द्र, और चक्रवर्त्ती की समृद्धियाँ भी तुच्छ हैं, सन्तोष में जो सुख का अनुभव होता है वह इन्द्रों को भी प्राप्त नहीं होता, संतोषी पुरुष मान पूजा कीर्त्ति आदि की इच्छा नहीं रखता, और सर्वत्र निस्पृहभाव से धर्मानुष्ठान करता है। जो लोग सन्तोष नहीं रखते, और हमेशा लोभ के पंजे में फसे रहते हैं, वे ' निष्पुण्यक ' की तरह महादुःखी होकर और पश्चात्ताप करते हुए सब के दास बनते हैं।

' निष्पुण्यक ' ने धन की आशा से देवरमण यक्षराज के मन्दिर में बैठकर जब मरना चाहा तब यक्षराज ने प्रत्यक्ष हो कर कहा कि—अरे ! तेरे भाग्य में धन नहीं है, व्यर्थ ही यहाँ पर क्यों प्राण-

मुक्त होता है ?। निष्पुण्यक ने जवाव दिया कि यदि भाग्य में ही धन मिलना होता तो आपके पास मुझे आने की क्या आवश्यकता थी ?, अतः मुझे धन दीजिये, नही तो आप ही के ऊपर प्राण-त्याग कर दूँगा। यक्ष ने खिन्न हो कर अन्त में कहा कि–अरे मूर्ख ! यहाँ पर निरन्तर प्रात. समय स्वर्णमय मयूर आकर नृत्य करेगा, और एक एक स्वर्णमय पींछ ( पक्ष ) नित्य डालेगा उसको तूँ ले लेना। ऐसा कहकर यक्ष तो अदृश्य हो गया। तदनन्तर ' निष्पुण्यक ' यक्ष के कथनानुसार नित्य एक एक पांख लेने लगा। ऐसे वहुत दिन व्यतीत होने पर लोभ का पूर वढ़ने से दुर्भाग्यवश निष्पुण्यक सोचने लगा कि यहाँ कहाँ तक वैठा रहूं, कल मयूर आवे तो पकड लूं जिससे मेरा दरिद्र दूर हो जावे। ऐसा मानसिक विचार करके जव प्रात.काल मयूर नाचने को आया कि–झट उसको पकड़ने के लिये दौड़ा, इतने में वह मयूर काकरूप होकर निष्पुण्यक के मस्तकपर चञ्चुप्रहार दे कर उड़ गया, और जो पांखे इकठी की थीं वे सव कौआ की पांखे हो गई, जिससे वह ' निष्पुण्यक ' अत्यन्त दु.खी हो पश्चात्ताप का पात्र वना और

लोगों की सेवा चाकरी कर अपना निर्वाह चलाने लगा, तथा संसार का भाजन वना।

इस कथा का तात्पर्य यह है कि बुद्धिमानों को सन्तोषरूप महागुण को धारण करना चाहिये, और लोभदशा को छोड़ देना चाहिये, क्योंकि स-सन्तोष और शान्त गुण के प्रभाव से ही मौनीन्द्र और योगिराज जंगलवास कर, मन वचन और काया की चपलता का निरोध, तथा सांसारिक वासनाओं का प्रपञ्च छोड कर अनन्त सुखानुभव करते हैं।

सन्तोष के बल से ही सारा संसार वशीभूत होता है। शरीरारोग्यता का असाधारण औषध, दरिद्रता का वैरी, मोहराज के सैन्य को चूर्ण करनेवाला, कामरूपी हस्ती का प्रहारकारक और द्वेषरूपी उन्मत्त हाथी को भक्षण करनेवाला सिंह के समान एक सन्तोष ही है। अत एव जिसको सन्तोष प्राप्त हुआ है उसको तीनलोक का साम्राज्य हस्तगत समझना चाहिये, जो बात असन्तोषी को सैकडों उपाय से सिद्ध नहीं होती, वह सन्तोषी को विना परिश्रम ही सिद्ध हो जाती है।

इसलिये तीन प्रकार की एपणाओं की कनिष्ठ जाल से लपेटी हुई लोभदशा को घोर संसारवर्द्धिका और अनेक कष्टदायिका समझ कर सर्वथा त्याग देना ही चाहिये, और सन्तोष गुण का आश्रय ले कर अनेक सद्गुण और अनन्त सुख होने का सन्मार्ग पकडना चाहिये।

कषायों का त्याग अवश्य करना चाहिये—

कषायों के प्रभाव से ही यह आत्मा संसार में परिभ्रमण करता चला आया है और नाना गतियों में दुःख सहता रहता है। संसार मे जो वध वन्धन आदि दुःख देखे जाते हैं, वे सव

---

(१) "लोके मे विततोऽस्तु कीर्त्तिरमला लोकैपणेत्युच्यते,
सच्छिष्यात्मजसस्पृहा निगदिता पुत्रैपणा कोविदै।
नित्त मे विपुलं भवेदिति हि तु ख्याताऽस्ति वित्तैपणा,
ता एता अपहाय मुक्तिपथिकः सन्न्यासमालम्बते" ॥१॥

भावार्थ—ससार में मेरी निर्मल कीर्त्ति फैले, अर्थात सव जगह मेरी प्रतिष्ठा वढे, सव लोग मेरी निरन्तर स्तुति करते रहें और सव कार्यों में मेरी सफलता होवे इत्यादि आशा करने का नाम 'लोकैपणा' है १, अच्छे अच्छे गुणवान कुलवान, रूपलावण्यादिसपन्न पुत्र पुत्री व शिष्य हों इत्यादि विचारने का नाम 'पुत्रैपणा' है २, और नाना प्रकार की सपत्तिया मुझे प्राप्त हों, और मैं धन से सव जगह प्रसिद्ध होऊँ, इत्यादि वाछा रखने का नाम 'वित्तैपणा' है। इन तीन एपणाओं को छोड कर मुमुक्षु लोग सन्यास अर्थात् योगाभ्यास का अवलम्बन लेते हैं।

कषायों के संयोग से ही उत्पन्न होते हैं। देखिये कषायों के आवेश में ही मनुष्यादि प्राणी युद्ध करते हैं, और सम, विषम और भयङ्कर स्थानों में गमन करते हैं, तथा अनेक संबन्ध जोड़ते हैं, एवं राज्यादि समृद्धि का संग्रह करते हैं, और परस्पर एक दूसरे के साथ मात्सर्यभाव रखते हैं, इसी प्रकार गुणिजनों की निन्दा, धर्म की अवहेलना और असत्यमार्ग का आचरण करते हैं, तथा परस्पर वैर विरोध बढ़ाते हुए परस्पर एक दूसरे को विना कारण कलङ्कित करते हैं; इत्यादि अनेक दुर्गुण कषायों के संयोग से आचरण करना पड़ते हैं, जिससे किया हुआ धर्मानुष्ठान भी निष्फल हो जाता है, और तज्जन्य फलों का अनुभव भी विवश हो कर भोगना पड़ता है। इसी कारण से कषायसंपन्न मनुष्यों की पालन की हुई संयम क्रिया भी सफल नहीं होती, किन्तु प्रत्युत उसका फल नष्ट हो जाता है। लिखा है कि—

जं अज्जियं चरित्तं, देसूणाए अ पुव्वकोडीए।
तं पि कसायपमत्तो, हारेइ नरो मुहुत्तेणं ॥ १ ॥

भावार्थ—देशोन पूर्वक्रोड वर्ष पर्यन्त पालन

किये हुए चारित्रगुण को मनुष्य कषायों से प्रमत्त हो कर अन्तर्मुहूर्त्त मात्र में हार जाता है।

शास्त्रकारों ने कषायों के भेद इस प्रकार दिखायें है कि—

१ अनन्तानुवन्धी—क्रोध, मान, माया और लोभ। 'अनन्तानुवंधी' उसको कहते है जिसके उदय से सम्यक्त्वादि सद्धर्म की प्राप्ति न होवे और जो कदाचित् प्रथम सम्यक्त्व आया हो तो भी वह नष्ट हो जावे। अनन्तानुवन्धी क्रोध–पर्वत की रेखा समान, मान–पत्थर के स्तंभ समान, माया–कठोर बॉस की जड समान, और लोभ कृमि के रंग समान, है। यह कषाय उत्कृष्ट से जावज्जीव तक रहता है, इसके उदय से देव, गुरु, धर्म के उपर यथार्थ श्रद्धा नहीं होने पाती और इस के उदय से वारंवार चार गति के दुःख प्राप्त होते हैं।

२ अप्रत्याख्यानी—क्रोध, मान, माया और लोभ। 'अप्रत्याख्यानी' उसको कहते है जिसमें विरति रूप परिणाम नहीं हो और समकित की प्राप्ती होने पर भी देशविरति का उदय न हो। अप्रत्याख्यानी क्रोध पृथ्वी की रेखा समान, मान–

अस्थिस्तंभ समान, माया मेंढकश्रृंग समान, और लोभ–नगर खाल ( खात ) के कीचड समान है। यह कषाय उत्कर्ष से एक वर्ष पर्यन्त रहता है, और तिर्यग्गति का निबंधक, एवं व्रतोदय का रोधक है।

३ प्रत्याख्यानी—क्रोध, मान, माया और लोभ। 'प्रत्याख्यानी' उसको कहते है जिससे चारित्र धर्म का नाश हो जाय ! प्रत्याख्यानी क्रोध रेत की रेखा समान, मान काष्ठस्तंभ समान, माया–गोमूत्र समान और लोभ गाडी के खंजन (कीटा) समान है। इसकी स्थिति उत्कृष्ट से चार महीने की है और इससे मनुष्य गति मिलती है।

४ संज्वलनीय–क्रोध, मान, माया और लोभ। 'संज्वलनीय' उसको कहते हैं जिसमें परीषह और उपसर्ग आ पडने पर जो साधुओं को भी औदयिक-भाव में स्थापन करता है और जिससे 'यथाख्यात-चारित्र' उदय नहीं होने पाता। संज्वलनीय क्रोध–जलरेखा समान, मान–तृणशलाका समान, माया–वाँस की छाल समान, और लोभ हलदीरंग समान है। इसका उदय उत्कर्ष से पन्द्रह दिन तक रहता है, और इससे प्रायः देवगति मिलती है।

परानिन्दा, परस्त्रीगमन, परधनहरण आदि कारणों से क्रोध का उदय, दूसरों को घास फूस समान तुच्छ समझने से मान का उदय, अपनी पूजा, सत्कार योग्यता की चाहना रखने से माया का उदय, और इन्द्रिय को अपने वश में न करने से लोभ का उदय होता है। इसी सवव से दर्शनसंस्थापक महर्षियो ने काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और हर्ष, इन छे अन्तरङ्ग शत्रुओं को जीतने के लिये वड़े जोरशोर से उपदेश दिया है, क्योकि येही शत्रु प्रत्येक सन्मार्ग के घातक हैं।

जो स्त्री अपनी विवाहिता नहीं है और न अपने स्वाधीन है, अथवा जिसका एक देश से या सर्वदेश से त्याग कर दिया है, उसके साथ विषयसेवन अथवा विषयसेवन की इच्छा करने को 'काम' कहते है। अपने और दूसरों के चित्त को परिताप उपजाने वाले हेतु को ' क्रोध ' कहते है। खर्च करने योग्य सुस्थान में धन खर्च नहीं करना, मर्यादा से अधिक इच्छा का फैलाना, धन स्त्री कुटुम्ब के ऊपर अत्यन्त आसक्त रहना और आठों प्रहर यह मेरा यह मेरा करते रहने को ' लोभ ' कहते हैं। हठवाद, असदाग्रह और कुयुक्तिमय—अज्ञानदशा

में पड़ कर और मिथ्याभिमान में निमग्न हो सत्य वात को भी स्वीकार नहीं करने को 'मोह' कहते हैं। जाति, कुल, वल, रूप, ऐश्वर्य आदि के अभिमान से दूसरों को तुच्छ समझने को 'मद' कहते हैं। दूसरों को दुःखी देख कर और द्यूत, क्रीडा, मृगया ( शिकार ) आदि कुकार्यों में आनन्दित होने को 'हर्ष' कहते हैं।

काम से ब्रह्मचर्य का, क्रोध से क्षमा महागुण का, लोभ से सन्तोष का, मोह से विवेक का, और हर्ष से नीतिमार्ग का विनाश होता है। अत एव गुणवान् वनने का मुख्य उपाय यही है कि सर्व प्रकार से अकषायी भाव को धारण कर निरवद्य क्रियानुष्ठान करना। आत्मप्रबोध ग्रन्थ के तीसरे प्रकाश में लिखा है कि—

तत्तमिणं सारमिणं, दुवालसंगीऍ एस भावत्थो।
जं भवभमणसहाया, इमे कसाया चइज्जंति ॥१॥

भावार्थ—समस्त द्वादशाङ्ग वाणी का तात्पर्य यही है, सब धर्मों का तत्त्व भी यही है और निर्मल संजमपरिपालन का सार भी यही है कि—संसार पर्यटन में सहायता देनेवाले क्रोधादि कषायों का हर प्रकार से त्याग करना चाहिये।

इसलिये शान्ति महागुण को धारण करने में सदा उद्यत रहना, क्यों कि–शान्तस्वभाव से क्रोध का, विनय भाव से मान का, सरलता से माया का, और सन्तोष महागुण से लोभ का नाश होता है। ग्रन्थकारों का यहाँ तक मन्तव्य है कि–एक एक कषाय का जय करने से क्रमशः सब का जय होता चला जाता है और अन्त में अकषायित्व भाव से ससार का अन्त हो जाता है।

श्रीआचाराङ्गसूत्र के तीसरे अध्ययन के ४ चौथे उद्देशे में लिखा है कि–

जे कोहद्सी से माणदंसी, जे माणद्सी से मायदंसी, जे मायदंसी से लोभदंसी, जे लोभदंसी से पेज्जदंसी, जे पेज्जदंसी से दोसदंसी, जे दोसदंसी से मोहदंसी, जे मोहदंसी से गब्भदंसी, जे गब्भ-दंसी से जम्मदंसी, जे जम्मदंसी से मारदंसी, जे मारदंसी से णिरयदंसी, जे णिरयदंसी से तिरियदंसी, जे तिरियदंसी से दुक्खदंसी।

भावार्थ—जो क्रोध छोडता है वह मान को छोडता है, जो मान को छोडता है वह माया को छोडता है, जो माया को छोडता है वह लोभ को

छोडता है, जो लोभ को छोडता है वह प्रेम (राग) को छोडता है, जो प्रेम को छोडता है वह द्वेष को छोडता है, जो द्वेष को छोडता है वह मोह को छोडता है, जो मोह को छोडता है वह गर्भवास से मुक्त होता है, जो गर्भ से मुक्त होता है, वह जन्म से मुक्त होता है, जो जन्म से मुक्त होता है वह मरण से मुक्त होता है, जो मरण से मुक्त होता है वह नरक गति से मुक्त होता है, जो नरकगति से मुक्त होता है वह तिर्यञ्चगति से मुक्त होता है, और जो तिर्यञ्चगति से मुक्त होता है वह सब दुःखों से मुक्त होता है।

सूत्रकार का यह कथन सर्वमान्य हेतुगम्य और प्रशंसनीय है। जिसने क्रोध को जीत लिया है और शान्तता धारण कर ली है उनके दूसरे दुर्गुण क्रमशः आप ही नष्ट हो जाते हैं, फिर उन की आत्मा कर्ममल रहित हो अनन्त सुखविलासी वन जाती है। इसी लिये—

से मेहावी अभिनिवट्टेज्जा कोहं च माणं च मायं च लोहं च पेज्जं च दोसं च मोहं च गब्भं च जम्मं च मरणं च तिरियं च दुक्खं च; एयं पासगस्स दंसणं उवरयसत्थस्स पलियंतकारस्स।

भावार्थ—इस प्रकार बुद्धिशाली महानुभावों को अनेक सद्गुणों के घातक क्रोध, मान, माया, लोभ, प्रेम, द्वेष, मोह आदि दोषों को दूर कर गर्भ, जन्म, मरण, नरक और तिर्यञ्चगति आदि के दुःखों से वचना चाहिये; यह तत्त्वदर्शी शस्त्रत्यागी संसारान्तकर्ता भगवान् महावीरस्वामी का सर्वमान्य दर्शन रूप उपदेश है।

महानुभावो ! कषायों की प्रवलता से शरीर दुर्वल हो जाता है, तथा अनेक दुःख और खेद देखना पडते हैं, एवं दूसरों के अधिकार छीन लेने का पाप शिर पर लेना पड़ता है, और अपमान निर्लज्जता, वध, हत्या, निष्ठुरता, वैर, विरोध आदि दोषों का उद्भव होता है। जिससे मनमें एक प्रकार की वेदना वनी रहती है, और अध्यात्मज्ञान तो नष्ट भ्रष्ट ही हो जाता है। इससे बुद्धिमानों को उचित है कि–नित्यानन्द और अक्षय स्थान को प्राप्त करने के लिये ज्ञान दीपक से कषायरूप अंधकार को दूर करें, निचभाव और दुर्गुणों को छोडकर उत्तम भाव और सद्गुण अपने हृदय मे स्थापन करें, स्वार्थ को त्याग करके परोपकार करने में सदा उद्यत रहें और कषायों का जय करके सदाऽऽनन्दी शान्तगुण में लीन हों,

क्योंकि नरक और तिर्यग्गति का रोधक और सर्व दुःखविनाशक शान्ति महागुण ही है, इसके प्रभाव से अनेक अपरिमित सुख लीला प्राप्त होती हैं ! और मनुष्य संसार में परिपूर्ण योग्यता प्राप्त कर सब का पूज्य बन जाता है।

शान्तस्वभाव से 'प्रसन्नचन्द्र' राजर्षी अष्टकर्म खपा कर मोक्षसुख को प्राप्त हुए। 'दमसार' मुनि इसी शान्तभावना के वल से केवलज्ञान के अधिकारी वने हैं, और शान्तस्वभाव से ही 'अच्चंकारीभट्टा' इन्द्रादिकों की भी प्रशंसनीय हुई और स्वर्गसुख-विलासिनी बनी है। शान्तरस में लवलीन होकर 'चण्डरुद्राचार्य' अनेक भवसंचित पापकर्मों का क्षय कर केवलश्री और मुक्तिरमणी के स्वामी वने हैं।

क्षमा, सद्विचार, सदाचार आदि के सेवन करने से कषायाग्नि शान्त होती है; और परानिन्दा, ईर्षा, कुत्सित व्यवहार, ममत्व, अपनी प्रशंसा व दूसरों का अपमान, परस्त्रीगमन, परधनहरण और वाचालता आदि दोषों के आचरण करने से कषायाग्नि बढ़ती है। इसलिये बुद्धिमान पुरुषों को परम शान्तगुण धारण कर कषायाग्नि को उपशान्त करने में ही सदा प्रयत्नशील बनना और परमात्मा वीर प्रभु के

संदुपदेशों को आचरण कर सद्गुण संग्रहीत करना चाहिये।

संसार में गुरुत्व की चाहना हो तो परदोषों
का देखना सर्वथा छोडदो-

जइ इच्छह गुरुअत्तं, तिहुअणमज्झम्मि अप्पणोनियमा।
ता सव्वपयत्तेण, परदोसविवज्जणं कुणह ॥ १२ ॥

" यदीच्छथ गुरुकत्व. त्रिभुवनमध्ये आत्मनो नियमात् ।
तर्हि सर्वप्रयत्नेन, परदोषविवर्जन कुरुथ ॥ १२ ॥ "

शब्दार्थ-( जइ ) जो तुम लोग ( तिहुअण-मज्झम्मि ) तीनों भुवन के मध्य मे ( अप्पणो ) अपना ( गुरुअत्तं ) वडप्पन ( इच्छह ) चाहते हो ( ता ) तो ( नियमा ) निश्चय से ( सव्वपयत्तेणं ) सर्व प्रयत्न से ( परदोसविवज्जणं ) परदोषों का वर्जन ( कुणह ) करो।

भावार्थ-भव्यो ! यदि तुम्हे संसार में वड़प्पन की इच्छा हो और सव में अग्रगण्य वनने की इच्छा हो तो दूसरो के दोष निकालना छोड दो, तो सव में तुम्ही को मुख्यपद प्राप्त होगा, और सद्गुणी वनोगे।

विवेचन-हर एक महानुभावों को यह इच्छा अवश्य उठती रहती है कि-हमारा महत्व वढे, हमारा स्वामित्व वढे, हमारा संमान (सत्कार) होता

रहें और सर्वत्र हमारी यशःकीर्ति फैलती रहे। इसी आशा से संसार में सब कोई दुःसाध्य कार्यों को भी अनेक दुःख सह करके पार लगा कर उच्चतम उपाधि को संपादन करते हैं। चाहे साधु हो, चाहे गृहस्थ हो, सबकी प्रबल इच्छा वडप्पनरूपी जंजीर से जकड़ी हुई रहती है। वहुत से मनुष्य तो उसी इच्छा का सदुपयोग कर शुभ फल उपार्जन करते हैं, और बहुत से उसका दुरुपयोग कर अशुभ फल प्राप्त करते हैं। कोई कोई तो सब से ऊँची सीढ़ी पर चढ़ कर भी उस महोत्तम इच्छारूप बल का, मद, मात्सर्य और गच्छममत्व आदि दोषों में निमग्न हो दुरुपयोग कर शुभ फल के स्थान में अशुभ फल संग्रह करते हैं। क्यों कि—अज्ञानदशा नियम से कार्योत्साह और शुभ इच्छारूप बल को समूल उच्छेदन कर डालती है, और वैर विरोध बढ़ा कर महा उपद्रव खड़ा कर देती है। मिथ्यात्व, अविरति, कषाय और योग आदि अज्ञान दशा से ही प्राणी-मात्र इस दुःखमय संसारचक्र में पड़कर अनेक वार गोता खा चुके हैं और चौरासी लाख योनि में विवश होकर जन्म ले दुःख भोग चूके हैं। अज्ञानदशा से दुराचार की वृद्धि, असत्यमार्गों का पोषन, मात्स-

यदि दुर्गुणों की उत्पत्ति, धार्मिक रहस्य समझने का अन्तराय और कुबुद्धि पैदा होती है। मिथ्याभिमान से अपनी प्रशंसा और दूसरों की निन्दा करना, धार्मिक और जातिविरोध बढ़ाना, भगवान के वचनों से विरुद्ध भाषण करना, गुणिजनों के साथ मात्सर्य रखना, साधुजनों का अपमान करना और असत्पक्षों का आचरण करना, यह अज्ञानदशा की ही लीला है।

अज्ञान और ज्ञान—

अज्ञानी मनुष्य को हितकारक और अहितकारक मार्ग का ज्ञान नहीं होता और उसे जितनी उत्तम शिक्षाएँ दी जावें वे सब अहितकारक मालूम होती हैं। विद्वानों का कथन है कि—अन्धकार और मूर्खता ये दोनों बराबर हैं। क्योंकि—मूर्खता में निमग्न मनुष्य स्थूल पदार्थों को भी समझने में असमर्थ होता है, इसी तरह अन्धकारस्थित मनुष्य समीपवर्त्ती वस्तुओं को भी नहीं देख सकता। यहाँ तक कि अपने अवयवों को भी यथार्थरूप से नहीं देखता। इसी कारण से अन्धकार और मूर्खता (अज्ञान) इन दोनों का परस्पर तुलना में प्राय. घनिष्ट सम्बन्ध मालूम पड़ता है। जैसे—भूत, प्रेत, यक्ष, राक्षस, सर्प आदि भयानक प्राणियों का प्रकाश में

अल्प भय भी उत्पन्न नहीं होता, परन्तु अन्धकार में उनका देखना तो अलग रहा, किन्तु स्मरण भी महा भयङ्कर मालूम पड़ता है, इसीप्रकार अज्ञानियों को कषाय, मात्सर्य, असत् श्रद्धा, आदि पिशाचों का भय हमेशां बना रहता है; क्योंकि अज्ञानियों का चित्त सत् असत्, धर्म, अधर्म आदि पदार्थों के विचार में दिग्मूढ बना रहता है, और जगह जगह अनेक कष्ट उठाने पर भी सुख का अनुभव नहीं कर सकता। कास्त-कार (किरसान) लोग अज्ञान दशा से वित्तोपार्जन करने के लिये खेती बाडी करके अनेक अनर्थ जन्य पापकर्म बाँधते हैं, रातादिन परिश्रम उठाया करते हैं, ग्रीष्मकाल का घाम और शीतकाल की ठंडी भी नहीं गिनते परन्तु सिवाय खर्च निकालने के दूसरा कुछ भी लाभ प्राप्त नहीं कर सकते। और साहू-कार लोग किंचित् भी परिश्रम न उठा कर गादी तकिया लगा कर दुकान पर बैठे बैठे ही हजारों रुपयें कमा लेते हैं, और उसको दान, पुण्य, परोप-कार आदि में व्यय कर मनुष्य जन्म को सफल करते हैं। इन दोनों में केवल ज्ञान और अज्ञान का ही भेद है, अज्ञानियों की जगह जगह पर दुर्दशा और उपहास तथा तिरस्कार होता है।

इसलिये गुण और दुर्गण को पहचानने के निमित्त सद्ज्ञान प्राप्त करने की पूरी आवश्यकता है, क्यों कि ज्ञान के विना साराऽसार की परीक्षा नहीं हो सकती। कर्तव्य क्या है ?, अकर्तव्य क्या है ?, सत्य क्या है ?, असत्य क्या है ?, जीव क्या है ?, कर्म क्या है ?, इत्यादि वातो का निर्णय ज्ञान के विना नहीं हो सकता, और स्वधर्म तथा परधर्म का स्वरूप भी मालूम नही हो सकता, अतः ज्ञान-संपादन अवश्य करना चाहिये। लिखा भी है कि–

भवविटपिसमूलोन्मूलने मत्तदन्ती,
जडिमतिमिरनाशे पद्मिनीप्राणनाथः।
नयनमपरमेतद् विश्वतत्त्वप्रकाशे,
करणहरिणबन्धे वागुरा ज्ञानमेव ॥ १ ॥

भावार्थ—भवरूप वृक्ष को समूल उखाड़ने मे मदोन्मत्त हस्तीसमान, मूर्खतारूप अन्धकार को नाश करने मे सूर्य के सदृश, समस्त जगत के तत्त्वों को प्रकाश करने मे तीसरे नेत्र के तुल्य, और इन्द्रियरूप हरिणों को वश करने मे पाश–जाल की तुलना रखनेवाला एक ज्ञान ही है।

अज्ञानी, परापवाद, मद, मात्सर्यादि दोपो में पड कर अधमता को प्राप्त करता है, और ज्ञानी

सद्मार्ग का उपदेश देकर और राग द्वेषादि दोषों को हटा कर उत्तमता प्राप्त करता है। सांसारिक और धार्मिक योजनाओं में विद्वान् पुरुष जितना महत्व और यश प्राप्त करता है उतना मूर्ख हजारों रुपया खर्च करके भी प्राप्त नहीं कर सकता। इसी से महर्षियों ने सद्ज्ञान को प्राप्त करने की परमावश्यकता बतलायी है।

ज्ञान विना जीवादि पदार्थों का स्वरूप सामान्य तथा विशेष रूप से नहीं जाना जा सकता, और जीवादि स्वरूप जाने विना दयाधर्म का पालन भले प्रकार नहीं हो सकता। 'श्रीदशवैकालिसूत्र' में श्री शय्यंभवसूरिजी महाराज ने लिखा है कि—'पढमं नाणं तओ दया' प्रथम जीवादि पदार्थों का ज्ञान करो, क्योंकि परिपूर्ण ज्ञान हुए बिना यथार्थ दयादानादि धर्म (व्यवहार) नहीं सध सकता। जितना ज्ञान होगा उतनी ही शुद्ध धर्म में प्रवृत्ति अधिक होगी। ज्ञान के विना उपदेशादि का देना और तपस्यादि करना सार्थक नहीं है। सूत्रकारों ने तो यहाँ तक लिखा है कि—वस्तुतत्त्व को जाने विना और वचनविभक्तिकुशल हुए विना जितना धर्मोपदेश देना है वह असत्य मिश्रित होने से भवभ्रमण का

ही हेतु है, इससे ज्ञानसहित धर्मोपदेशादि देना और क्रियानुष्ठान करना सफल और अनन्त सुखदायक है।

बहुत से अज्ञ जीव क्रियाडम्बर पर ही रंजित हो समजते हैं कि बस दया पालना, तपस्या वगैरह करना, यही मोक्षमार्ग है। परन्तु शान्तस्वभाव से विचार करना चाहिये कि अकेली क्रिया उसका यथार्थ स्वरूप जाने विना उचित फलदायक नहीं हो सकती। जैसे—शिल्प कला को जाने विना गृह, मन्दिर, आदि बनाना, चित्रकला को सीखे विना चित्रादि का बनाना और व्यापारादिभावनिपुण हुए विना व्यापार वगैरह का करना शोभाजनक और फलदायक नहीं होता। जो जिस कला में निपुणता रखता होगा वही उसका फल प्राप्त कर सकता है, दूसरा नहीं। उसी तरह धार्मिक क्रियाओं मे शोभा और उत्तम फल को वही पा सकता है जो उन क्रियाओं के यथार्थ उद्देश्यों को समझता है। इससे सभी अनुष्ठान ज्ञानपूर्वक ही महाफल देनेवाले हैं। बहुश्रुत हरिभद्रसूरिजी महाराज ने लिखा है कि—

क्रियाहीनस्य यज्ज्ञानं, ज्ञानहीनस्य या क्रिया।
अनयोरन्तरं ज्ञेयं, भानुखद्योतयोरिव ॥ १ ॥

भावार्थ—क्रियाहीन जो ज्ञान, और ज्ञानहीन जो क्रिया, इन दोनों के परस्पर सूर्य और खद्योत (पतंगिया) जितना अन्तर जानना चाहिये। ज्ञान तो सूर्य के समान है, और क्रिया खद्योत के समान है। क्रिया देश से आराधक, और ज्ञान सर्वाराधक है। ज्ञानरहित क्रिया करनेवाला देश से आराधक है, ऐसा 'भगवतिसूत्र' में कहा है।

ज्ञानसहित क्रिया और क्रियासंयुत ज्ञान यही आत्मशुद्धि होने का और तत्त्वज्ञ वनने का मुख्य कारण है। इस प्रकार ज्ञान और क्रिया के सेवन से अन्तरङ्ग शत्रुओं का अभाव होकर महोत्तम पद प्राप्त होता है और महोत्तम शान्तगुण प्रगट हो कर सर्वमतावलम्वियों के ऊपर समभाव होता है। ज्ञान संपादन और क्रिया करने का प्रयोजन केवल इतना ही है कि—अपनी आत्मा कषाय शत्रुओं से मुक्त हो सव के साथ मैत्रीभाव रक्खे, किन्तु किसी के दोषों पर न ताके।

क्रिया का, या व्याख्यान आदि का वाह्याडम्वर दिखाने मात्र से ही सत्तत्त्व की प्राप्ती नहीं हो सकती, जवतक उपशम भाव नहीं हुआ तव तक सव ढोंग-मात्र है और जहाँ ढोंग है वहाँ मुक्तिमार्ग नहीं है।

अत एव प्रत्येक धर्मानुष्ठानों को सफल करने के लिये प्रथम ज्ञान संपादन तदनन्तर क्रिया (शान्त-गुण) में लवलीन होना चाहिये। यहाँ पर ज्ञान और अज्ञान का इतना स्वरूप दिखाने का हेतु यही है कि लोग अज्ञानजन्य दोषों को ज्ञान से समझ कर, परदोष प्रदर्शन और निन्दा करने का लाभाऽलाभ जान कर, महत्व प्राप्त करने के लिये अनीतिमय दोषों का सर्वथा त्याग करें और जिनेन्द्र भगवान् की उत्तम शिक्षाओं का आचरण करें।

वर्त्तमान जैन जाति में अवनति दशा होने का मुख्य कारण यही है कि उसमे सद्ज्ञान और उत्तम शिक्षण का अभाव है, और कहीं किसी में कुछ ज्ञान पाया भी जाता है तो वह मात्सर्य से अच्छादित होने से उसका प्रभाव नही वढ़ता। क्योंकि जैन शास्त्रानुसार सद्ज्ञान वही है जिस से वैर विरोध का सर्वथा नाश हो कर मैत्री भावना दिन दूनी वढती जाय। यदि ज्ञान प्राप्त होने पर भी असभ्य आदतें न मिटीं तो वह ज्ञान नहीं किन्तु अज्ञान ही है। उत्तम ज्ञान के उदय से उत्तम उत्तम सद्गुण प्रगट होते हैं। कहा भी है कि–

ज्ञान उदय जिनके घट अन्दर,
ज्योति जगी मति होत न मैली।
बाहिर दृष्टि मिटी तिन के हिय,
आतमध्यान कला विधि फैली ॥
जे जड़ चेतन भिन्न लखे,
सुविवेक लिये परखे गुण थैली।
ते जग में परमारथ जानि,
गहे रुचि मानि अध्यातम शैली ॥१॥

भावार्थ–जिनके हृदय में असली ज्ञान का उदय होता है उनके हृदयभवन में परापवाद, परदोषनिरीक्षण आदि दोषों से परिवेष्टित–मलिन मति का नाश हो कर सुबुद्धि और दिव्यज्ञानज्योति का प्रकाश होता है, बाह्यदृष्टि मिट कर सर्व दोषविनाशिका–अध्यात्मकला की विधि विस्तृत होती है, ज्ञानोदय से मनुष्य जड़ और चेतन की भिन्नता दिखाने वाले सद्विवेक को प्राप्त कर ज्ञान दर्शन चारित्रादि सद्गुणों की थैली परीक्षा पूर्वक ग्रहण करते हैं और संसार में परमार्थ ( तत्त्व ) वस्तु को जान कर शुद्ध रुचि से अध्यात्म शैली को प्राप्त करते हैं। इस लिये महानुभावो !

" परदोसं निराकिच्चा, न विरुज्झेज्ज केण वि ।
मणसा वयसा चेव, कायसा चेव अंतसो ॥ "

भावार्थ—मन वचन और काया से परदोषों को अलग कर किसीके साथ वैर विरोध न करो। क्योंकि—परदोप बोलने और विरोधभाव रखने से अन्त में दुर्गति का भाजन वनना पडता है ।

अत एव मन से किसी की बुराई न करो, वचन से किसी की निन्दा, या दोपारोप न करो और काया से सर्वत्र शान्तिभाव फैलाने की कोशीस करो, परन्तु जिससे कपायाग्नि वढ़े, वैसी प्रवृत्ति न करो । परदोप निकालता हुआ कोई भी उच्चदशा को प्राप्त नहीं हुआ किन्तु अधमदशा के पात्र तो करोड़ों हुए हैं । जो सव के साथ मैत्री भाव रखते हैं, यथाशक्ति परोपकार करते हैं और स्वप्न में भी परदोषों पर दृष्टि नहीं डालते वे सव के पूज्य हो कर महोत्तम पद विलासी वनते हैं ।

ग्रन्थकार पुरुषों के भेद दिखा कर उनकी निन्दा करने का निषेध करते हैं—

चउहा पसंसिणिज्जा,
पुरिसा सव्वुत्तमुत्तमा लोए ।

